**चक्र**—एक प्रकारका अस्त्र जो लोहेके पहिए के आकारका तीखी धारवाला होता है। शुक्र-नीतिके अनुसार आठ अरों-वाला उत्तम, ६ वाला मध्यम और चारवाला अधम कहलाता है। युवकके लिये १६ अंगुलका उत्तम, १४ का मध्यम और १२ का निकृष्ट समझा जाता है। इसकी परिधि या पुट्ठीकी चौड़ाई तीन अंगुल उत्तम, ढाई अंगुल मध्यम और दो अंगुल अधम समझी जाती है। इसका किनारा चारों ओरसे तीखा पैना होना चाहिए।

**चक्रवर्ती**—एक समुद्रसे दूसरे समुद्र तक फैले हुए राज्यके राजा, जिन्हें दूसरे राजा लोग कर देते हों। ऐसे सात चक्रवर्ती राजा माने गए हैं—भरत, सहस्रार्जुन, मान्धाता, भगीरथ, युधिष्ठिर, सगर, और नहुष।

भरतार्जुनमान्धातृभगीरथयुधिष्ठिराः।
सगरो नहुषश्चैव सप्तैते चक्रवर्तिनः॥

**चण्डी**—दुर्गा।

**चन्द्रकान्त मणि**—एक प्रकारका रत्न जो पूर्णिमाके चन्द्रमाको सामने पाकर द्रवित होता है। युक्ति-कल्पतरुमें लिखा है—

पूर्णेन्दुकरसंस्पर्शादमृतं स्रवति क्षणात्।
चन्द्रकान्तं तदाख्यातं दुर्लभं तत्कलौ युगे॥

**चन्द्रहार**—गलेमें पहननेका सोनेका आभूषण जिसमें जड़ाऊ काम हो।

**चन्द्रहास**—रावणका खड्ग।

**चर्मण्वती**—चंबल नदी। इसका दूसरा नाम चर्मवाला और शिव-नद भी है। प्राचीन दशपुर नगर इसीके तटपर था। महाराज रन्तिदेव प्रतिदिन गवालम्भ अर्थात् कई सौ बैल मारकर ब्राह्मण और अतिथियोंको खिलाते थे। उन बैलोंके चमड़े और पसीनेसे इस नदीकी उत्पत्ति हुई। यमुनाकी सहायक नदी इन्दौर राज्यके जनपाव पर्वतसे निकलकर यमुनामें मिल गई है।

**चातक**—पपीहा। यह पक्षी स्वातिके जलके अतिरिक्त, कोई दूसरा जल नहीं पीता। चातकके शरीरके आगेका भाग हरा और पंख काले होते हैं। पंखकी जड़में सफेद और काला मिला हुआ, कंधेपरके पंख श्वेत और पूंछ काली होती है! चातकीका रंग भी ऐसा ही होता है किन्तु उसकी पूंछका रंग घना काला होता है किन्तु पंख चातक के पंखोंके समान काला नहीं होता। चातक और चातकी दोनोंकी चोंच और पैरोंका रंग कुछ नीला और भूरा होता है। नेत्र श्वेत और धुंधले रंगके होते हैं। यह लगभग ५॥ इंच लंबा होता है। इसके पंख लगभग २॥ इंच, पूंछ २ इंच और चोंच पौन इंचकी होती है। कहा जाता है कि इसके गलेमें एक छेद होता है और जब यह पानी पीने लगता है तो बहुत सा पानी इसके गलेसे निकल जाता है।

**चामर**—मृग—सुरा गाय। चामर—सुरा गायकी पूंछ जिनसे चँवर बनाया जाता है। सुरागायको चमरी या चामर मृग कहते हैं। बड़ा चँवर डुलवानेसे दीर्घायु, छोटेसे भय और विनाश, उजलेसे धन तथा कीर्ति और घनेसे संपदा मिलती है।

**चारण**—राजाओंके यहाँ उनकी वंश-कीर्त्तिका विवरण रखनेवाले और अवसरपर कवितामें कीर्ति कहनेवाले लोग। इन्हें कुशीलव, भाट और बन्दीजन भी कहते हैं।

**चित्रकूट**—प्रयागसे दक्षिणमें मन्दाकिनी नदीके तटपर स्थित पर्वत जो उत्तर प्रदेशके बाँदा जिलेमें पड़ता है। वनवासके प्रारम्भिक दिनोंमें राम इसी पर्वतपर रहे इसीलिये इसे रामगिरि भी कहते हैं।

**चित्रा**—२७ नक्षत्रोंमें यह १४वाँ नक्षत्र अत्यन्त उज्वल प्रभावाला है। इसमें एक तारा है। यह पूर्व दिशामें निकलता और पश्चिममें अस्त होता है। चित्रामें उत्पन्न हुआ

मनुष्य शत्रुओंको त्रस्त रखता, नीति-शास्त्रमें निपुण और अनेक शास्त्रोंका पण्डित होता है। पुराणके अनुसार यह दक्ष प्रजापतिकी चौदहवीं कन्या और चन्द्रकी पत्नी है। चैत्रकी पूर्णिमाको चन्द्रमा इसीका भोग करता है। चित्रामें यात्रा निषेध है।

**चूडामणि**--सिरपर पहननेका शीशफूल नामका गहना जो माथेके ऊपर ठीक बीचमें माँगपर पहना जाता है।

**च्यवन**--ऋषि। इनके पिता महर्षि भृगु और माता पुलोमा थीं। जब ये माताके गर्भमें थे उस समय एक राक्षस इनकी माताको हरण करनेको आया। अपनी माताकी रक्षा करनेके लिये इन्होंने तत्काल गर्भसे निकलकर उसे मार डाला, इसीलिये इनका नाम च्यवन पड़ा। एक बार तपस्या करते-करते इनके शरीरपर वल्मीक या बाँबी उठ आई। केवल दोनों चमकीली आँखें खुली रह गईं। एक दिन राजा शर्यातिकी पुत्री सुकन्याने कुतूहलवश उनमें काँटे चुभा दिए। महर्षिके क्रोधसे शर्यातिके सामन्तोंका मल-मूत्र रुक गया। तब शर्यातिने क्षमा माँगकर अपनी कन्या उन्हें ब्याह दी। सुकन्या इतनी साध्वी थी कि जब अश्विनीकुमारने परीक्षा लेनेके लिये इन्हें फुसलाया तब भी ये दृढ़ रहीं। इससे प्रसन्न होकर इनके पति च्यवनजीको अश्विनीकुमारने सुन्दर युवक बना दिया। इसके बदलेमें च्यवन ऋषिने अश्विनीकुमारको यज्ञमें सोम रस दिया। इसपर इन्द्र रुष्ट हो गए और इनपर वज्र चलाया। च्यवनने अपने मंत्रबलसे वज्रको रोक दिया और उनका नाश करनेके लिए एक विकराल असुरकी सृष्टि की। तब इन्द्र भयभीत होकर च्यवनकी शरणमें आया और इन्द्रको मुक्ति मिली। उस विकराल असुरको च्यवनने चार भागोंमें बाँटकर स्त्री, मद्य, द्यूत, और मृगयामें प्रतिष्ठित कर दिया।

## छ

**छतिवन** (सप्तपर्ण)—भारतके सभी शीतप्रधान प्रदेशोंमें होनेवाला वृक्ष। इसके एक-एक पत्तेमें कई दल होते हैं। इसका पेड़ बड़ा होता है और टहनियोंसे दूध निकलता है। इसका दूध फोड़े को अच्छा कर देता है और तेलमें मिलाकर कानमें डालनेसे दर्द दूर हो जाता है।

**छलिक**—एक प्रकारका रूपक या नाटक जिसमें दर्शकोंसे किसी प्रकारका छल किया जाता है, उन्हें मूर्ख बनाया जाता है या जिसका लक्ष्य छल करना होता है।

## ज

**जटायु**—प्रसिद्ध गृध्र पक्षी जो सूर्यके सारथी अरुणके औरस तथा श्येनीके गर्भसे उत्पन्न हुए थे। इनके बड़े भाईका नाम संपाती था। जब रावणने सीताका हरण किया तब जटायुने रावणसे युद्ध किया और उसके हाथों मारा गया। रामने अपने पिताका मित्र समझकर उसका दाह संस्कार किया।

**जनक**—निमि वंशमें ह्रस्वरोमाके पुत्र, मिथिलाके राजा, सीताके पिता। निमिने अपने पुरोहित वशिष्ठकी उपेक्षा करके यज्ञ किया था। इसपर वशिष्ठने क्रुद्ध होकर नष्ट होनेका शाप दे दिया। तब ऋषियोंने मृत निमिकी देहको मथा जिसमेंसे मथित होकर उत्पन्न होनेके कारण मिथि नामका पुत्र हुआ। इन्हींका दूसरा नाम जनक था। इन्हींके द्वारा स्थापित देश मिथिला कहलाया। ये ब्रह्मज्ञानी और विरक्त थे। इसलिये विदेह कहलाते हैं और उपदेष्टा होनेके कारण राजर्षि कहलाते हैं। मिथिलाके सभी राजा ब्रह्मज्ञानी होते चले आए इसलिये सभी जनक कहलाते हैं।

**जनपद**—एक ही बोली बोलनेवाले लोग जितने प्रदेशमें बसते हों उसे जनपद कहते हैं।

**जनस्थान**—(१) दण्डकारण्य । (२) दण्डकारण्यके पासका स्थान । इक्ष्वाकु वंशके राजपुत्र दण्डने जब शुक्राचार्य की कन्या अरजासे बलात्कार किया तब शुक्राचार्यने शाप दिया कि तुम सात रात्रिमें भस्म हो जाओ । उन्हींके नामपर इस वनका नाम दंडकवन पड़ा और उसमें जिस स्थानपर रहनेसे तपस्वियोंकी रक्षा हुई थी उसे जनस्थान कहते हैं । (३) दंडकारण्यका वह स्थान जिसमें रावणकी सेना लेकर खर, दूषण आदि रहते थे ।

**जयन्त**—इन्द्रका पुत्र ।

**जया**—पार्वतीजीकी सखी जो तपस्याके समय उनके साथ थी ।

**जलकुक्कुट**—पनडुब्बी नामक पक्षी जो जलमें डूबकर मछली आदि जीव निकालकर खाता है । मुरगाबी ।

**जातकर्म**—दस संस्कारोंमेंसे चौथा संस्कार । इसका विधान यह है कि पुत्रके जन्मका समाचार सुनते ही पिताको यह कहना चाहिए—नाभिं मा कृन्तत, स्तनं च माददत । (नार न काटना, स्तन न पिलाना) और फिर सवस्त्र स्नान करके षष्ठी, मार्कण्डेय और षोडशमातृकाका पूजन करके वसुधारा तथा नान्दीमुख श्राद्ध कार्य करना चाहिए । तब किसी ब्रह्मचारी, कुमारी, गर्भवती या वेदनिष्ठ ब्राह्मणसे एक पत्थरकी पटिया धुलवाकर दाहिने हाथकी अनामिका और अंगुष्ठसे चावल और जौ लेकर 'कुमारस्य जिह्वां निर्माष्टि इयमाज्ञा' कहकर कुमारको छुआना चाहिए । फिर सोनेकी सलाईसे घी लेकर यथाविधि मन्त्रोंके साथ बालककी जीभपर लगाना चाहिए और 'नाभिं कृन्तत, स्तनं च ददत्त' (नार छेदो, स्तन पिलाओ) कहकर बाहर चला जाना चाहिए ।

**जानकी**—जनककी पुत्री, रामकी धर्मपत्नी । इनको वैदेही, मैथिली, सीता और धरणीसुता भी कहते हैं । खेत जोतते हुए राजा जनकको हलकी फालसे टकराए हुए एक मिट्टीके घड़ेमें मिली थीं । अतः, ये जनककी अयोनिजा कन्या थीं और हलसे उत्पन्न होनेके कारण सीता कहलाईं । इनका जन्म वैशाख शुक्ला अष्टमीको हुआ था । जब रावणने ऋषियोंसे भी कर माँगा तो उन्होंने अपने अँगूठे चीरकर उसके रक्तसे घड़ा भर कर रावणके पास यह कहकर भेज दिया कि इसमें तुम्हारा विनाश निहित है । रावणने वह घड़ा मिथिलाके खेतमें गड़वा दिया । वही ऋषियोंका रक्त सीताके रूपमें उत्पन्न हुआ और उन्हींके कारण रावणका विनाश हुआ ।

**जम्बक्षय**—(देखो दक्ष)

**जूही**—सफेद चमेलीसे मिलते जुलते छोटे छोटे फूल जो हिमालयकी ढालपर झाड़ियोंमें होते हैं और फुलवारियोंमें लगाए जाते हैं । इसका पौधा कुन्दसे मिलता है और बरसातमें फूलता है । इसे संस्कृतमें यूथिका कहते हैं क्योंकि ये झुंडके झुंड गुच्छोंमें लगते हैं ।

**ज्वार**—प्रतिदिन समुद्रमें दो बार पानी घटता बढ़ता है । इस चढ़ाव-उतारको ज्वार-भाटा कहते हैं । जब पानी बढ़ता है तब ज्वार होता है, जब उतरता है तब भाटा होता है । ज्वारको संस्कृतमें वेला कहते हैं । प्रायः १२ घंटे २८ मिनटपर ज्वार आता है ।

### ड

**डंश**—(दंश) जंगली मच्छर, डाँस । इस मच्छरके काटनेपर बड़े-बड़े फफोड़े पड़ जाते हैं और बड़ी खुजलाहट होती है ।

### त

**तक्षक**—आठ नागोंमेंसे एक नाग । इसका जन्म कश्यप और कद्रुके गर्भसे हुआ था । यह खाण्डव वनमें रहता था और इसने ही शृङ्गी ऋषिका शाप सफल करनेके लिये राजा परीक्षित को काट लिया था जिससे क्रुद्ध होकर जनमेजयने

सर्प-यज्ञ किया था। यज्ञका समाचार सुनकर तक्षकने इन्द्रकी शरण ली और वासुकीने यज्ञ रोकनेके लिये आस्तीकको भेजा, राजा जनमेजयने तक्षकको इन्द्रका शरणागत जानकर ऋत्विजोंसे कहा कि तक्षकके साथ इन्द्रकी आहुति कर डालिए। फलतः 'इन्द्राय तक्षकाय स्वाहा' कहते ही तक्षकके साथ इन्द्र भी अग्निकी ओर आकृष्ट हो गए। तब इन्द्रने डरकर तक्षकको छोड़ दिया जो अग्निकी ओर गिरने लगा। इसी समय आस्तीकने अपनी आन देकर महाराज जनमेजयसे सर्प-यज्ञ बन्द करनेकी भिक्षा माँगी। और तभीसे यह प्रसिद्ध है कि आस्तीकका नाम जपनेसे सर्प-भय नहीं रहता। सर्प दूर करनेका मंत्र यह है—

सर्पापसर्प भद्रन्ते दूरं गच्छ महाविष !
जनमेजयस्य यज्ञान्ते आस्तीक वचनं स्मर।
आस्तीकवचनं श्रुत्वा यः सर्पो न निवर्तते ।।
शतधा भिद्यते मूर्ध्नि शिंशवृक्षफलं यथा।

विश्वास किया जाता है कि वह नाग इच्छानुसार मनुष्य शरीर धारणकर सकता था ! वैद्यक ग्रन्थोंमें लिखा है—

मसूरं निम्बपत्रं च योऽत्ति मेषगते रवौ।
अतिरोषान्वितस्तस्य तक्षकः किंकरिष्यति ।।

वैशाखमें जो मसूरके साथ नीमके पत्ते खाता है उसपर क्रोध करके तक्षकभी कुछ नहीं बिगाड़ सकता अर्थात् उन्हें कोई विष नहीं चढ़ सकता। आठ प्रधान नाग ये हैं—अनन्त, वासुकि, पद्म, महापद्म, तक्षक, कर्कोटक, शंख और शेष।

**तपोवन**—नदीके किनारे हरे-भरे खाद्य-फलोंसे युक्त जिस वनमें महर्षि लोग तपस्या करते थे।

**तमसा**—टोंस या छोटी सरयू नदी। जिसके स्मरण करनेसे पाप नाश हो उसका नाम तमसा है—यस्याः स्मरणात्ताम्यति पापं सा तमसा। वन जाते समय रामने पहली रात इसी नदीके तीरपर बितायी। यह नदी उत्तर प्रदेशके आजमगढ़ और बलिया जिलेमेंसे होती हुई बलियाके पास गंगामें मिल गई है।

**तमाल**—यह वृक्ष बीससे अट्ठाइस फुट तक ऊँचा होता है। देखनेमें गहरा हरा और सुन्दर होता है। वैशाखमें इसमें बड़े-बड़े श्वेत फूल लगते हैं और कलमी नीबू जैसा एक फल लगता है जिसका छिलका बेलके समान चिकना और पीला होता है किन्तु यह इतना खट्टा होता है कि एक बार खानेसे कई दिनतक दाँत खट्टा रहता है। सियार इसे बहुत खाते हैं। इसके पत्ते तेजपातके समान होते हैं और इसकी छाया बड़ी घनी होती है। इसे नीलताल कलताल और नीलध्वज भी कहते हैं। यों तो भारतमें सभी स्थानोंपर यह वृक्ष होता है किन्तु समुद्रके तटपर भी बहुत पाए जाते हैं।

**तमोगुण**—सत्त्व, रज, तम तीन गुणोंमेंसे एक, जिसमें तमोगुण विशेष होता है वह क्रोधी और दुष्कर्मी होता है।

**तर्पण**—अपने पितरोंको जल-दान देकर तृप्त करनेका कार्य। यह तर्पण विशेष विधानके साथ किया जाता है। तर्पणका यह फल लिखा है—कि तर्पण करनेवालेको किसी प्रकारका दुःख नहीं होता।

**ताटका (ताडका)**—यह सुकेतु नामक पराक्रमी यक्षकी कन्या थी जिसे उसने ब्रह्मासे वरके रूपमें पाया। इसमें एक सहस्र हाथियोंका बल था, यह जम्भके पुत्र सुन्दसे ब्याही थी। जब अगस्त ऋषिने सुन्दको मार डाला तब यह अपने पुत्र मारीचको साथ लेकर अगस्त ऋषिको खाने दौड़ी, किन्तु उनके शापसे दोनों राक्षस हो गए। तभीसे यह राक्षसी अगस्त्यजीका तपोवन नष्ट करने लगी और वहाँके सब ऋषियोंको खानेलगी। इसीलिए यह जंगल ताड़का-जंगल कहलाता है। जब यह विश्वामित्रजीके यज्ञमें भी विघ्न करने लगी

तब वे राम-लक्ष्मणको ले आए और रामने उनका वध किया। स्त्री समझ कर जब राम झिझक रहे थे तब विश्वामित्रने कहा था—'जो स्त्री वीरके समान युद्ध करे, लज्जा और कोमलता का त्याग करे, उसे मारनेमें स्त्रीवधका दोष नहीं लगता।

**ताण्डव**—पुरुषोंके नृत्यको ताण्डव और स्त्रियोंके नृत्यको लास्य कहते हैं। यह नृत्य शिवजीको अत्यन्त प्रिय था। १. किसीके मतसे इस नृत्यके प्रवर्त्तक शिव हैं। २. तण्डु नामक ऋषिने पहले-पहल इसकी शिक्षा दी थी। अतः, इसका नाम ताण्डव पड़ा।

**ताम्रपर्णी**—१. यह नदी मद्रास प्रान्तके तिन्नेवेलि जिलेमें है। इसे उस भाषामें 'पसने' कहते हैं। यह पश्चिमी घाट पर्वतसे निकलकर बंगालकी खाड़ीमें जा गिरती है। २. इसीके आसपास ताम्रपर्णी नामकी एक और नदी जो पश्चिमकी ओर बहती है। ३. बम्बई प्रान्तके बेलगाँव जिलेकी एक छोटी नदी।

**तारकासुर**—यह दैत्य तारक नामका असुरका पुत्र था। सहस्रों वर्ष तपस्या करने पर इसके मस्तकसे ऐसी ज्योति फूट निकली जिससे इन्द्रादि देवता जलने लगे। देवताओंने यह वृत्तान्त ब्रह्मासे कहा। तत्काल ब्रह्माजी तारकासुरके पास गए। वरदानके रूपमें उसने दो वर माँगे। १. मेरे समान कोई बली न हो। २. शिवके पुत्रके अतिरिक्त किसीसे न मारा जाऊँ। वर पाकर वह अपने घर आया। सब असुरोंने उसका राज्याभिषेक किया। वह संसारमें नाना प्रकारका अत्याचार करने लगा। इससे देवता बहुत दुःखी हुए। तब शिवके पुत्र कार्त्तिकेयने उसका वध किया। (देखो कार्त्तिकेय)।

**ताल**—संगीतके समय गीतकी प्रत्येक कड़ीका समय नापनेके लिये हाथकी जो ताली बजाई जाती है अथवा मृदंग, तबले आदि पर विशेष बोलोंमें बँधे हुए जो विभिन्न कड़ियोंके समयकी अभिव्यक्ति की जाती है उसे ताल कहते हैं। ऐसी तालें अनेक हैं। तालकी उत्पत्ति महादेवजीके ताण्डवके "ता" और पार्वतीजीके लास्यके "ल" से हुई। यह दो प्रकारकी होती है—मार्गी और देशी। भरतने ६० प्रकारकी मार्गी ताल १२० प्रकारकी देशी तालोंका विवरण दिया है जिनमेंसे आजकल कुछ थोड़ेसे ताल प्रयुक्त होते हैं।

**तिन्नी**—नीवार या मुन्यन्न। यह एक प्रकारका चावल होता है जो अपने आप बिना बोए उत्पन्न हो जाता है। प्रायः व्रतोंमें लोग इसीका प्रयोग करते हैं।

**तिल**—यह छोटा पतला, चिपटा बीज होता है जो काला, सफेद और लाल रंगका होता है जंगली तिल भी होता है। तैल शब्द इसी तिलके तेलके लिये प्रयुक्त होता है। यह श्राद्ध-तर्पणादिमें अधिक काम आता है। इसके फूलकी उपमा नाकसे दी जाती है जो सफेद रंगका, गिलासके आकारका, ऊपर चार दलोंमें विभक्त रहता है जिनपर भीतरकी ओर बैंजनी धारियाँ होती है। इसका पौधा चार फुटतक ऊँचा होता है। इसके पत्ते ८, १० अंगुल लम्बे और ३४ अंगुल चौड़े होते हैं जिसके किनारे टेढ़े-मेढ़े होते हैं।

**तिलक** १—चन्दन, केशर आदिसे तिलके फूलके समान माथे, छाती या हाथपर जो चीता जाय उसे तिलक कहते हैं। १—लोधका पेड़। १—पुन्नागकी जातिका पेड़, जिसमें वसन्त ऋतुमें छत्तोंके आकारके फूल लगते हैं।

**तिलाञ्जलि**—अपने पितरोंको तृप्त करनेके लिए तर्पणके समय जलमें तिल डालकर अंजलि देना।

**तीर्थ**—नदियोंके संगम, तट अथवा अन्य किसी महापुरुषके जन्म-स्थान अथवा किसी

पवित्र घटनाके स्थलको तीर्थ कहते हैं जहाँ स्नान करने, निवास करने या दर्शन करनेसे पाप दूर हो जाते हैं। तीन प्रकारके तीर्थ बताये गये हैं—जंगम, मानस और स्थावर। ब्राह्मण और सन्त लोग जंगम तीर्थ हैं। सत्य, क्षमा, इन्द्रिय-निग्रह, दया, ऋजुता, दान, दम, सन्तोष, ब्रह्मचर्य, प्रियवादिता, ज्ञान, धैर्य और तपस्या ये मानस तीर्थ हैं। गंगा, काशी आदि स्थावर तीर्थ हैं।

तूणीर—तरकस। बाण रखनेका खोल। जो दाहिने कन्धेकी ओर पीठसे बँधा रहता है।

तूर्य (तुरही)—मुँहसे फूँककर बजाए जानेवाला एक लंबा बाजा।

त्रयी—ऋक्, यजुः और साम ये तीन वेद। सृष्टिके आदिमें ऋङ्मय ब्रह्मा, स्थितिमें यजुर्मय विष्णु और लयमें साममय रुद्र ही त्रयी हैं।

त्रिकूट—तीन शिखरोंवाला पर्वत। ऐसा पर्वत एक लंकामें है, दूसरा क्षीरसागरमें है, तीसरा गुजरातमें गिरिनार पर्वतमें है जिसे पार करके रघु सिन्धकी ओर गए थे।

त्रिपुर-विजय—तारकासुरके तीन पुत्र-तारकाख्य, कमलाख्य और विद्युन्मालीने तपस्या करके ब्रह्मासे यह वर ले लिया कि हम तीनों तीन पुरोंमें रहकर पूजित हों और जब एक साथ मिल जायँ तब जो एक समय बाणसे तीनों पुरोंका नाश कर दे, उसीके हाथसे हमारी मृत्यु हो। मय दानवने इनके लिये स्वर्गमें सोनेका, अन्तरिक्षमें चाँदीका और मर्त्यलोकमें लोहेका लोक बसाया। इन दानवोंने वरके कारण देवताओंपर अत्याचार प्रारम्भ कर दिए। तब महादेवजीने सब देवताओंका आधा-आधा बल लेकर ब्रह्माजीको सारथी बनाकर विश्वकर्माके बनाए रथपर चढ़कर दिव्य धनुष खींचकर त्रैलोक्य-सार-भूत-बाण छोड़ा जिससे त्रिपुर नष्ट हो गए और उन्होंने तीनों पुरोंको जलाकर पश्चिम सागरमें फेंक दिया।

त्रिपुष्कर तीर्थ—ब्रह्माको बनाया एक तीर्थ, जहाँ तीन तालाब हैं।

त्रिशंकु—ये सूर्यवंशी राजा सशरीर स्वर्ग जाना चाहते थे। जब वशिष्ठ और उनके पुत्रोंने ऐसा यज्ञ करना स्वीकार नहीं किया तब त्रिशंकुने विश्वामित्रकी शरण ली। विश्वामित्रने जो यज्ञ किया उसमें कोई देवता नहीं आए। तब विश्वामित्रने क्रोधसे त्रिसंकुसे कहा—मेरी तपस्याके फलसे ही तुम सशरीर स्वर्गमें चले जाओ। स्वर्गकी ओर आते देखकर इन्द्रने उसे ढकेलकर कहा—तुमपर गुरुका शाप है, तुम औंधे मुंह होकर लौट जाओ। जब वह नीचे गिरने लगे तब विश्वामित्रने उन्हें बीचमें रोक दिया। तबसे त्रिशंकु वहीं नीचे सिर किए हुए लटके हैं।

त्रिशूल—तीन फलकवाला महादेवजीका अस्त्र।

त्रेता—सत्ययुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग नामक चार युगोंमेंसे एक। कार्त्तिक शुक्ल नवमीको त्रेता युग प्रारम्भ हुआ। इस युगमें बारह लाख छानवे हजार वर्ष होते हैं। इसमें मनुष्यकी आयु १० सहस्र वर्षकी होती है, लम्बाई १४ हाथ होती है। इसमें तीन चरण पुण्य और एक चरण पाप होता है, चाँदीके पात्र ही काममें आते हैं। इस युगमें वामन, परशुराम और रामका अवतार होता है। मनुके अनुसार इस युगमें मनुष्योंकी आयु ३०० वर्षकी होती है।

त्रोटक—यह ५, ७, या ९ अंकका एक नाटक होता है। जिसमें स्वर्ग और पृथ्वी दोनोंके विषय वर्णन किए जाते हैं। शृङ्गाररस प्रधान होता है और नायक कोई दिव्य मनुष्य होता है। विक्रमोर्वशीय नाटक त्रोटक ही है।

## द

दक्ष—अदितिके पिता और प्रजापति। इन्होंने अपनी १० कन्याएँ धर्मको, १३ कश्यपको, २७ चन्द्रमाको, दो-दो भृगु, अंगिरा और

कृशाश्वको तथा ४ ताक्ष्र्यको दी थीं। चन्द्रमाको जो इन्होंने कन्याएँ ब्याही थीं उनमेंसे रोहिणीको वह सबसे अधिक प्रेम करता था। तब कृत्तिका आदि सातने दक्षसे यह बात कही। जब दक्षके समझानेपर भी रोहिणीसे ही चन्द्रमा स्नेह करता रहा तब दक्षने उसे शाप दिया कि तुझे क्षय हो जाय। किन्तु फिर चंद्रमाके गिड़गिड़ानेपर इतना समाधान कर दिया कि मासमें एक पक्ष तुम्हारा क्षय होगा और एक पक्षमें वृद्धि होगी।

(देखो कृत्तिका)

**दक्षकन्या**—दक्षकी असिक्नी नामक पत्नीसे ६० कन्याएँ हुईं। (देखो दक्ष)

**दक्षिण**—पूर्व, आग्नेय, दक्षिण, नैऋत्य, पश्चिम, वायव्य, उत्तर, ईशान, ऊर्ध्व और अधः नामक दस दिशाओंमेंसे तीसरी दिशा। सूर्यकी ओर मुँह करके खड़े होकर दाहिना हाथ अपने कन्धेकी ओर बढ़ा देनेसे जिधर संकेत होता है वही दक्षिण दिशा है।

**दक्षिणनायक**—कई नायिकाओंपर समान प्रेम रखते हुए सबको प्रसन्न रखनेवाला।

**दक्षिण-पवन**—दक्षिण दिशासे आनेवाला पवन। वसन्त ऋतुमें जो पवन दक्षिणकी ओरसे चलता है वह स्वास्थ्यके लिए लाभकर है। इसीलिए वसन्तमें दक्षिणानिल सेवन करनेका विधान है।

**दक्षिणायन**—आकाश-मण्डलमें सूर्य प्रति वर्ष आषाढ मासके अन्तमें उत्तरकी ओर जहाँ तक पहुँचते हैं अर्थात् सीधे किरण डालते हैं वहाँ तकका नाम उत्तर संक्रान्ति और उस उत्तर संक्रान्तिसे लेकर जहाँ तक दक्षिणकी ओर पहुँचते हैं अर्थात् सूर्य जब श्रावणसे पौष मास तक उत्तरसे दक्षिणकी ओर आते हैं उसे दक्षिणायन और माघसे आषाढ तक जब दक्षिणसे उत्तरकी ओर चलते हैं तब उत्तरायण कहते हैं।

**दण्ड**—१. डण्डा २. अपराध करनेपर किसीको शारीरिक कष्ट या आर्थिक असुविधा दी जाती है उसे दण्ड कहते हैं।

**दण्ड-नीति**—अर्थशास्त्र तथा राजनीतिशास्त्र (राज्य-शासनके चलानेके नियम) और उपदेश—

दण्डेन नीयते भेदं दण्डं नयति वा पुनः।
दण्डनीतिरिति ख्याता त्रीन् लोकानतिवर्तते॥

ब्रह्माने लोक-स्थितिके लिए दण्ड-नीति बनाई।

**दन्तक्षत**—काम—शास्त्रके अनुसार स्तन, कपोल, ओष्ठ तथा अधरपर जो दाँतके चिह्न बना दिए जाते हैं वे स्त्रियोंको सुखकर होते हैं—

स्तनयोर्गण्डयोश्चैव ओष्ठे चैव तथाधरे।
दन्ताघातः प्रकर्त्तव्यः कामिनीनां सुखावहः॥

**दर्भ**—(देखो कुशा)

**दशपुर**—मध्य भारतमें स्थित वर्तमान मन्दसोर नगर है। कुछ लोगोंका विश्वास है कि कालिदास यहींके थे।

**दशार्ण**—विन्ध्यके पूर्व-दक्षिणका देश जिसमें दशान नदी बहती है और जिसकी राजधानी विदिशा (वर्तमान भिलसा) थी, जो भूपाल से १३ कोस उत्तर-पूर्व बेतवाके किनारे पहाड़ीपर बसी हुई है।

**दाक्षिणात्य (अग्नि)**—जो धनुषाकार कुण्डमें अग्निशालाके दक्षिणमें और गार्हपत्य अग्निके आग्नेय कोणमें स्थित होती है।

**दाक्षायणी**—दक्षकी पुत्री, कश्यपकी स्त्री अदिति तथा इन्द्रकी माता।

**दाम**—साम, दाम, दण्ड, भेद नामक चार नीतिओंमेंसे एक। धनका लोभ देकर शत्रुको फँसानेकी चाल।

**दिक्पति**—ज्योतिषके अनुसार विभिन्न दिशाओंके स्वामी ग्रह। पूर्वके सूर्य, आग्नेयके शुक्र, दक्षिणके मंगल, नैऋत्यके राहु, पश्चिमके

शनि, वायव्यके चन्द्रमा, उत्तरके बुध और ईशानके बृहस्पति।

**दिक्पाल**—दसों दिशाओंको पालन करने वाले दस देवता पूर्वमें इन्द्र, आग्नेयमें अग्नि, दक्षिणमें यम, नैऋत्यमें नैऋत, पश्चिममें वरुण, वायव्यमें मरुत, उत्तरमें कुबेर, ईशानमें शिव, ऊर्ध्व दिशामें ब्रह्मा, अधो दिशामें अनन्त।

**दिग्गज**—आठों दिशाओंको सँभालनेवाले और पृथ्वीको दबा रखनेवाले आठ हाथी पूर्वमें ऐरावत, आग्नेयमें पुण्डरीक, दक्षिणमें वामन नैऋत्यमें कुमुद, पश्चिममें अंजन, वायव्य में पुष्पदन्त, उत्तरमें सार्वभौम और ईशानमें सुप्रतीक।

**दिग्विजय**—अपना पराक्रम विख्यात करने के लिए सब देशोंको जीतकर, जीते हुए राजाओं से कर मात्र लेकर उन्हें राज्य लौटा देना।

**दिङ्नाग**—१. प्रमाण-समुच्चयके लेखक विख्यात बौद्ध ग्रन्थकार। मल्लिनाथने दिङ्-नागको कालिदासका प्रतिद्वन्द्वी माना है। २. दिशाओंके हाथी (देखो दिग्गज)

**दिव्यलोक**—स्वर्ग, वैकुण्ठ आदि वे लोक जिनमें देवता रहते हैं।

**दिव्यास्त्र**—मंत्रोंसे चलाए जानेवाले वे अस्त्र-शस्त्र जो देवताओंसे प्राप्त किए जाते हैं।

**दुपहरियाका फूल**—(देखो बन्धुजीव)

**दुर्वासा**—एक मुनि जो शिवजीके अंशसे अत्रिके पुत्र थे। और्व मुनिकी कन्या कन्दलीसे इनका विवाह हुआ था। विवाहके समय इन्होंने प्रतिज्ञा की थी कि पत्नीके सौ अपराध तक क्षमा करेंगे। सौ अपराधके पश्चात् अपनी स्त्रीको शापसे भस्म कर दिया। इस पर और्वने शाप दिया कि तुम्हारा अभिमान दूर होगा। फलतः अम्बरीषने इनका अभिमान दूर किया। ये बड़े क्रोधी थे। इन्हींके शापसे शकुन्तलाके पति दुष्यन्तने उसका प्रत्याख्यान किया था और इन्हीं के शापसे यदुवंश नष्ट हुआ था।

**दूषण**—(देखो खर)

**देव**—अमर या देवता जो स्वर्ग-लोकमें रहते हैं। इनकी पलकें नहीं गिरती और इनके पैर भूमिको स्पर्श नहीं करते।

**देव उठनी एकादशी**—(देवोत्थान्या एकादशी) कार्तिक शुक्ल एकादशीको विष्णु भगवान् योगनिद्रासे जागते हैं। इसीलिये उसे देवोत्थान-एकादशी कहते हैं। आषाढ़ शुक्ल ११ को विष्णु भगवान् योगनिद्रामें सोते हैं।

**देवगिरि**—देवताओंका प्रिय एक पर्वत, जो कैलासके पास स्थित है। वहाँ अनेक देवताओंकी मूर्तियाँ हैं। सुमेरु और हिमालयको भी देवगिरि कहते हैं।

**देवदारु**—देवदार नामका बहुत ऊँचा पेड़ जो हिमालयपर ६ सहस्रसे ८ सहस्र फीट तककी ऊँचाईपर उगता है। यह पेड़ ८० गजतक सीधे ऊँचे चला जाता है। कुमाऊँसे लेकर कश्मीरतक इसके जंगल हैं। इसकी पत्तियाँ पतली और नुकीली होती हैं। और इसका घेरा ऊपरसे नीचे तक ढालुआँ होता है। इसकी लकड़ी सुन्दर, हल्की, सुगन्धित और गेहुएँ रंगकी श्वेत होती है। इसमें घुन या कीड़े नहीं लगते।

**देवसेना**—१. देवताओंकी सेना, २. कार्तिकेयकी पत्नी, और प्रजापतिकी कन्या जो सावित्री के गर्भसे उत्पन्न हुई थी। इनका दूसरा नाम षष्ठी वा महाषष्ठी भी है। एक बार केशी दानव इन्हें हर कर ले गया तब इन्द्रने इनकी रक्षा की और स्कन्दसे इनका विवाह करा दिया।

**देवांगना**—१. अप्सरा। २. देवताओंकी पत्नियाँ।

**देवोत्थान्या**—(देखो देवउठनी एकादशी)

**दैत्य**—असुर, जो कश्यपके औरससे उनकी दिति नामक पत्नीसे उत्पन्न हुए थे।

घ

**धनुर्षयज्ञ**—सीताजीके विवाहके लिये जनकजीने प्रण किया था, जो महादेवजीका धनुष उठाकर उसपर डोरी चढ़ा देगा उसीके साथ सीताजीका विवाह होगा। यद्यपि बहुत राजाओंने धनुष उठानेका प्रयत्न किया किन्तु रामके अतिरिक्त कोई भी धनुष नहीं उठा सका इसीलिये सीताजीका विवाह रामसे हुआ।

**धर्म**—जिस कामसे इस लोकमें अभ्युदय और परलोकमें मोक्ष मिले वही धर्म है। यतोऽभ्युदय निःश्रेयस्सिद्धिः स धर्मः। परहित-सरिस धरम नहिं भाई।

**धर्मासन**—राजा या न्यायाधीश जिस आसन पर बैठ कर न्याय करता है।

**धातु**—वह मूल क्रियारूप जिससे क्रियाके अनेक रूप बनते हैं—जैसे अस्, इ, आदि।

**धूम्रकेतु**—(देखो पुच्छलतारा)

**ध्वजा**—१. झंडीका डंडा। २. झण्डा।

न

**नक्षत्र**—अश्विनी आदि २७ तारक-समूह। (देखो कृत्तिका)

**नखक्षत**—रतिकालमें प्रेयसीके शरीरपर प्रियतम-द्वारा बनाए जानेवाले नखके चिह्न। कामशास्त्रमें इसका विस्तारसे वर्णन किया गया है।

**नटी**—सूत्रधार या नटकी पत्नी।

**नन्दनवन**—इन्द्रका वह उद्यान जिसमें मनुष्य अपना भोगकाल पूरा करके विहार करते हैं। यह सृष्टिभरके सब स्थानोंमें सुन्दरतम माना गया है। यहाँ आकाश-गंगामें सुनहले कमल खिलते हैं, भूमिपर कल्पवृक्ष फलता फूलता है, कामधेनु यथेच्छ फल देती है और यहाँ पहुँचकर लोग अप्सराओंके साथ विहार करते हैं।

**नन्दिग्राम**—अयोध्यासे चार कोसपर एक गाँव जहाँ भरतने रामके वियोगमें १४ वर्षतक तप किया था।

**नन्दिनी**—देव सुरभि कामधेनुकी कन्या और वशिष्ठकी गौ जिसे प्रसन्न करके दिलीपने पुत्र पाया था। एक दिन सेना लेकर विश्वामित्रजी वशिष्ठके यहाँ गए। वशिष्ठने नन्दिनी गौके प्रभावसे उनका इच्छानुसार सत्कार किया। विश्वामित्रने उनसे यह गौ माँगी। जब वशिष्ठने अस्वीकार कर दिया तब वे बलपूर्वक गौको ले चले मार्गमें नन्दिनीके चिल्लानेसे उसके विभिन्न अंगोंमेंसे म्लेच्छों और यवनोंकी इतनी सेनाएँ निकल पड़ीं कि विश्वामित्र हार गए।

**नन्दी**—१. शालंकायण नामक शिवजीके द्वारपाल। २. शिवजीके एक प्रकारके गण जिनके तीन भेद होते हैं:—कनकनन्दी, गिरिनन्दी और शिवनन्दी।

**नमुचि**—१. एक दानव जो शुम्भ और निशुम्भका तीसरा भाई था और कश्यपकी दनु नामक पत्नीसे उत्पन्न हुआ था। २. विप्रचित्त नामक दानवका पुत्र, जो इन्द्रका मित्र था, जिसने सोमरसके साथ इन्द्रका बल हर लिया था और जिसे इन्द्रने सरस्वती और अश्विनीकुमारसे वज्र लेकर मारा था। इन्द्रने इससे प्रतिज्ञा की थी कि मैं न तो तुम्हें दिनमें मारूँगा और न रातमें न सूखे अस्त्रसे न गीले अस्त्रसे। इसीलिये इन्द्रने आक या मदारके समान एक वज्रास्त्रसे उसका वध किया।

**नमेरु**—एक प्रकारका पुन्नाग वृक्ष। इसे हिन्दीमें मुल्तानी चम्पा कहते हैं। इसका फूल बड़ा-बड़ा लाल-लाल होता है जिसमेंसे अत्यन्त सुन्दर गंध निकलती है।

**नरकट**—सरकण्डे (शरपत्र) के समान दलदलमें होनेवाली एक घास, जिसमें पोरदार छड़ी निकलती है जिससे लिखनेके कलम बनाए जाते हैं। इसका पौधा बेंतके समान, पत्तियाँ बाँसकी पत्तियोंके समान और डंठल या छड़ी पोली होती है जिसकी हुक्केकी निगालियाँ,

टोकरी और मूढ़े भी बनते हैं। इसे नरकुल भी कहते हैं।

**नर्मदा** (नदी)—यह रीवाँ राज्यके अमरकण्टक पहाड़से निकलकर भड़ोचके पास अरब सागरमें गिर जाती है। यह विन्ध्यके दक्षिण ८०० माल तक बहती है। अमरकण्टकसे निकलकर माल भूमिमें पहुँचकर वहाँसे ७० फुट नीचे गिरकर कपिलधारा प्रपात बनाती है। इस नदीमें स्नान करनेका बड़ा पुण्य बताया गया है क्योंकि यह शंकरकी देहसे उत्पन्न हुई है।

**नलकूबर**—कुबेरका पुत्र, मणिग्रीवका भाई। एक बार यह कैलास पर्वतपर मदिरा पीकर स्त्रियोंके साथ विहार कर रहा था तब नारदने शाप दिया, जिससे यह वृन्दावनमें यमलार्जुन हुआ था।

**नलगिरि**—(हाथी) उज्जयिनीके राजा चंडप्रद्योतका प्रसिद्ध वेगशील हाथी।

**नवमल्लिका**—१. चमेली, २. नेवारी।

**नहुष**—ये चन्द्रवंशी राजा आयुके पुत्र और पूरुरवाके पौत्र थे। ये बड़े प्रतापी चक्रवर्ती राजा थे। जब वृत्रासुरको मारनेपर ब्रह्महत्याके डरसे इन्द्र कमलनालमें छिप गए, तब बृहस्पतिने नहुषको ही इन्द्र बना दिया। इन्द्राणीपर मोहित होकर जब इन्होंने उन्हें पास बुलाना चाहा तब इन्द्राणीने कहलाया कि आप सप्तर्षियोंके कन्धेपर पालकीपर चढ़कर आइए। पालकीपर चढ़कर हड़बड़ीमें इन्होंने सप्तर्षियोंसे कहा—'सर्प, सर्प' अर्थात् जल्दी-जल्दी चलो। इसपर अगस्त्यजीने इन्हें शाप दे दिया कि जाओ, सर्प हो जाओ। किन्तु प्रार्थना करनेपर अगस्त्यने कहा—युधिष्ठर तुम्हें शाप मुक्त करेंगे। इसीसे ये बहुत दिनों सर्प बनकर द्वैतवनमें पड़े रहे और जब इनकी पकड़से भीमको छुड़ानेके लिये युधिष्ठर आए तब इनकी मुक्ति हुई।

**नाग**—कश्यपकी कद्रु नामक स्त्रीसे अनन्त, वासुकि, कम्बल, कर्कोटक, पद्म, महापद्म, शंख, कुलिक और अपराजित नामके नाग उत्पन्न हुए। ये नाग, भूमिके नीचे रमणीयक द्वीपमें रहते थे।

**नागकन्या**—नागजातिकी कन्याएँ जो बहुत सुन्दर बनाई गई हैं।

**नागपाश**—वरुणका अस्त्र जिससे वे शत्रुओंको बाँध लेते हैं। मेघनादने इन्द्रसे यही अस्त्र प्राप्त किया था। तंत्रके अनुसार ढाई फेरेके बन्धनका नाम नागपाश है।

**नागरमोथा**—नागरमुस्ता—एक प्रकारकी घास जो जंगली सूअर बहुत खाते हैं।

**नान्दी**—नाटकके प्रारम्भमें देवताओंको प्रसन्न करनेके लिए जो प्रार्थनाएँ की जाती हैं। साहित्यदर्पणके अनुसार यह आठ या १२ पदोंमें होनी चाहिए किन्तु भरतने १० पदोंकी भी बताई है। नान्दीका पाठ मध्यम स्वरमें होना चाहिए।

**नारद**—अपने पितरोंको सदा जलदान देनेके कारण इनका नाम नारद पड़ा। ये ब्रह्माके मानस-पुत्र उनके कण्ठसे उत्पन्न हैं। और देवर्षियोंमें प्रधान माने जाते हैं।

**नारायण**—(नर-नारायण) एक बार शरभरूपी महादेवने अपने दाँतसे नरसिंहके दो टुकड़े कर डाले जिसमें उनके नररूपसे तपस्वी मुनि नरकी उत्पत्ति हुई और सिंहाकृति देहसे नारायण का। ये नर और नारायण हिमालयपर बदरिकाश्रममें तपस्या करने लगे। वहाँ उनके तपसे डर कर इन्द्रने बाधा देनेके लिये अप्सराएँ भेजीं। उन्हें लज्जित करनेके लिये नर-नारायणने अपनी जंघासे उर्वशी उत्पन्न करके खड़ी कर दी।

**निचुल**—एक प्रकारके बेतका पेड़।

**निमिकुल**—मिथिलावंशको स्थापित करनेवाले और इक्ष्वाकुके पुत्र निमिने यह विदेह

वंश चलाया। एक बार निमिने वशिष्ठको बुलाया किन्तु वशिष्ठजी इन्द्रका यज्ञ करने चले गए। तब निमिने दूसरे ऋषियोंको बुलाकर यज्ञ प्रारंभ कर दिया। इसपर वशिष्ठने शाप दिया कि मेरी अवज्ञा करनेके कारण तू दीन होगा और तेरा शरीर नहीं रहेगा। निमिने भी वशिष्ठको शाप दिया कि बिना समझे बूझे शाप देनेके कारण आपका भी शरीर नहीं रहेगा। यह कहकर निमिने शरीर छोड़ दिया और उनकी देह तेलमें रख दी गई। उधर वशिष्ठजी शरीर छोड़ कर मित्रावरुणके तेजमें समा गए और फिर मित्रावरुणके औरससे उर्वशीके द्वारा उत्पन्न हुए। यज्ञकी समाप्तिपर जब देवताओंने मृतक निमिसे वर माँगनेके लिए कहा तब उन्होंने उत्तर दिया—मैं जीना नहीं चाहता। किन्तु यही चाहता हूँ कि मैं आँखोंपर रहूँ। तब से वे सबकी पलकोंपर रहते हैं। उनकी मृत देहको मथकर एक पुत्र उत्पन्न किया गया जिसका नाम जनक रखा गया और इसी मथनेसे उत्पन्न होनेके कारण उनका नाम मिथि भी था। उसी समयसे निमि सबकी पलकोंपर रहते हैं और सबकी पलकें उठी रहती हैं। उन्हींका कुल निमिका कुल कहलाता है।

**निर्विन्ध्या**—विन्ध्याचलसे निकली हुई एक नदी।

**नीव**—पहाड़ा जो विन्ध्याकी ही एक प्रशाखा है।

**नीति**—षट्-नीति-'सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय, द्वैधीभाव।'

**नीवार**—(देखो तिन्नी)

**नूपुर**—(देखो बिछुए)

**नैर्ऋत**—१. एक राक्षस। २. नैर्ऋत्यकोण के दिक्पाल।

**नैर्ऋत्य**—पश्चिम-दक्षिण कोणकी दिशा।

**नैमिषारण्य**—वर्तमान नीमसार नामका तीर्थ जो अवधके सीतापुर जिलेमें है। यहाँ गौर्मुख मुनिने निमिषमात्रमें असुरोंको भस्म कर दिया था इसीलिये इसका नाम नैमिषारण्य पड़ा। देवी भागवतमें लिखा है:—जब कलिकालके भयसे ऋषि लोग ब्रह्माके पास गए तब उन्होंने मनोमय चक्र लेकर कहा कि जहाँ इसकी नेमि (घेरा) चूर-चूर हो जाय वही पवित्र स्थान समझकर रहना। वही नैमिषारण्य है। यहाँ गोमती नदी बहती है।

**नैमिषेय यज्ञ**—निमिषारण्यमें किया हुआ यज्ञ।

**न्यायासन**—(दे० धर्मासन)

प

**पक्ष**—प्रतिमासमें १५ दिनका समय। कृष्ण पक्षमें चन्द्रमा नित्य एक कला घटता है शुक्ल पक्षमें नित्य एक कला बढ़ता है।

**पंचतत्त्व**—पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, इन्हीं पाँच तत्त्वोंके संयोगसे सारी सृष्टि बनी है।

**पंचवटी**—१. पीपल, बेल, बड़, आँवला और अशोकके वृक्षोंका समूह। इनमेंसे पीपलको पूर्व, बेलको उत्तर, बड़को पश्चिम, आँवलेको दक्षिण और अशोकको आग्नेय कोणमें लगाकर पाँच वर्ष बाद इस पंचवटीकी प्रतिष्ठा करनी चाहिए और इसके बीचमें चार हाथ लंबी-चौड़ी वेदी बनानी चाहिए। २. दण्डकारण्यमें नासिकके पास गोदावरीके तटपर एक बन जिसमें वनवासके समय राम, लक्ष्मण, सीताने निवास किया था जहाँ शूर्पणखाके नाक-कान काटे गए थे और सीताहरण हुआ था।

**पंचबाण**—१. कामदेव २. कामदेवके पाँच बाण—द्रवण, शोषण, तापन, मोहन, और उन्मादन। कामदेवके पाँच बाण ये हैं—कमल, अशोक, आमकी मंजरी, नवमल्लिका (चमेली) और नीला कमल।

अरविन्दमशोकश्च चूतश्च नवमल्लिका।
नीलोत्पलश्च पञ्चैते पञ्चबाणस्य सायकाः॥

पञ्चाप्सर--(पम्पासर) जहाँ शातकर्णि मुनि तपस्या करते थे। इनका तप भंग करनेके लिये इन्द्रने पाँच अप्सराएँ भेजी थीं। रामायणमें इन्हें भाण्ड-कर्मि लिखा है।

पर्णकुटी—पत्तोंसे छाई हुई कुटिया या झोंपड़ी। वनवासके समय लक्ष्मणने पञ्चवटीमें रामके लिए बड़ी सुन्दर पर्णकुटी बनाई थी जिसकी प्रशंसा बाल्मीकिने की है।

पताका—झण्डी। झण्डीका कपड़ा।

पद्मराग—लाल रंगका 'लाल' नामक मणि। कहा जाता है कि जब इन्द्रने असुरोंको मारते समय उनका रक्त पृथ्वीपर न गिरने देनेके लिये सूर्यको नियुक्त किया और जब रावणके डरसे सूर्य गिर गए तब असुरोंका रक्त सिंहल देशमें रावण-गंगा नदीमें जा गिरा। उसीसे तीन प्रकारके लालमणिकी उत्पत्ति हुई—सुगन्धि, कुरुविन्द, और पद्मराम। पद्मरागका रंग कमल-जैसा, चमक जुगनू-जैसी, कोंपल सारस या चकोर-जैसी और देखनेमें लाल-जैसा होता है।

पद्मासन—बाएँ जंघेके ऊपर दाहिना जंघा चढ़ाकर, छातीपर अँगूठा रखकर नासिकाके अग्रभागको देखना पद्मासन कहलाता है। इस आसनको साधनेसे किसी प्रकारकी कोई व्याधि नहीं होती।

पन्ना—इसे ही मरकत कहते हैं। इसका रंग हरा उजला होता है। कहा जाता है जिस समय दैत्यपतिका पित्त लेकर नाग-राज वासुकी चले जा रहे थे उस समय गरुड उसे ग्रसनेको तैयार हुए। उसी समय वासुकीने वह पित्त तुरुष्क देशके पर्वतकी घाटिओंपर फेंक दिया। और वहीं मरकतमणि या पन्ना फैल गया। पन्नेमें यह गुण है कि सर्पका जो विष औषधि या मंत्रसे दूर न हो वह इससे दूर हो जाता है। पन्ना धारण करनेसे सब पाप क्षय हो जाते हैं, धनधान्यकी वृद्धि, युद्धमें विजय, विष रोगोंका नाश होता है।

पंपासर--(देखो पंचाप्सर) दक्षिणमें पंपा नदीके किनारे और ऋष्यमूक पर्वतके पास एक तालाब है। वर्तमान वनमलय नदी ही पंपा नदी जान पड़ती है और पश्चिमी घाट ही ऋष्यमूक पर्वत है। यहीं मतंग ऋषिका आश्रम भी था।

परमानन्द—निर्विकल्प समाधिके समय योगीकी त्रिपुटीमें जब परा ज्योतिका प्रकाश दिखाई पड़ने लगता है वही परमानन्दकी अवस्था है। इसे ब्रह्मानन्द भी कहते हैं।

परशुराम—जमदग्निके औरससे रेणुकाके पुत्र। ये अपने पाँच भाइयोंमेंसे सबसे छोटे थे। इनके भाई थे—रुमण्वान्, सुषेण, वसु और विश्वावसु। चैत्र शुक्ल तृतीया पुनर्वसु नक्षत्रमें इनका जन्म हुआ था। इन्होंने गन्धमादन पर्वत पर तपस्या करके महादेवजीसे अस्त्र-विद्या सीखी और गणेशजीसे परशुविद्या सीखी इसीलिये परशुराम कहलाते हैं। एक बार इनकी माता रेणुकाने नदीमें चित्ररथको अपनी स्त्रीके साथ विहार करते देखा और वहाँसे कामोद्विग्न होकर घर आईं। जमदग्निको इसपर क्रोध हुआ और उन्होंने बारी-बारीसे अपने पुत्रोंको आज्ञा दी कि माताका वध कर डालो। अन्य चारों भाइयोंने तो पिताका कहना नहीं माना पर परशुरामने पिताकी आज्ञासे माताका सिर काट डाला। इसपर प्रसन्न होकर जमदग्निने वर माँगनेके लिये कहा। परशुरामने कहा-- मेरी माताको जिला दीजिए। उन्हें परमायु दीजिए, मेरे भाइयोंको चेतन कर दीजिए और ऐसा कीजिए कि युद्धमें मेरे सामने कोई न डटे। जमदग्निने ऐसा ही वर दिया। एक बार हैहय राजा कार्त्तवीर्य सहस्रार्जुन जमदग्निके आश्रममें आया। रेणुकाने उसका

स्वागत किया किन्तु वह मदान्ध होकर वृक्षोंको उजाड़कर होमधेनुका बछड़ा लेकर चल दिया। परशुरामको ज्ञात हुआ तो उन्होंने तुरन्त आकर कार्त्तवीर्यकी सहस्रों भुजाएँ काट डालीं। इसके बदलेमें कार्तवीर्यके कुटुम्बियोंने जमदग्निको मार डाला। इसपर क्रुद्ध होकर परशुरामने क्षत्रियोंके नाशका प्रण किया और सब क्षत्रियोंको मार डाला। जब इस क्रूरताकी निन्दा ब्राह्मणोंमें होने लगी तब वे तपस्याके लिये वनमें चले गए। वहाँ इनके पौत्र परावसुने यह कहकर इन्हें उत्तेजित किया कि ययातिके यज्ञमें अभी बहुतसे राजा आए थे इसलिये आपकी प्रतिज्ञा व्यर्थ हुई है। इसपर उन्होंने पुनः क्षत्रियोंका नाश प्रारंभ किया और यह सब कर चुकनेपर सारी पृथ्वी कश्यपको दानमें दे दी। कश्यपने बचे हुए क्षत्रियोंकी रक्षाके लिये परशुरामसे कहा—यह पृथिवी हमारी हो चुकी, अब तुम जाकर दक्षिणमें रहो। तब वे दक्षिणमें (वर्त्तमान केरलमें) समुद्रके तटपर शूर्पारक नामक स्थानमें रहने लगे। परशुरामने २१ बार पृथ्वीको निःक्षत्रिय करके समन्तपंचक (५ ताल) रुधिरसे भर दिए और उन्हीं तालोंसे तर्पण करके अपने पितामह महर्षि ऋचीकका दर्शन पाया था जिसमें ऋचीकने परशुरामको क्षत्रिय-वध करनेसे रोक दिया। बनारस जिलेमें तुर्त्तीपारके पास खैरागढ़का नामक भार्गवपुर है। कहा जाता है कि यहीं परशुरामका जन्म हुआ था और यहाँसे तीन कोस पश्चिममें रक्तार्द नामक तालमें ही सहस्रार्जुनका वध हुआ था। इनमें ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों अंश थे क्योंकि इनके पिता ब्राह्मण थे और माता क्षत्रिया। इनका कथन था—

अग्रतश्चतुरोवेदाः पृष्ठतः सशरंधनुः।
इदं ब्राह्ममिदं क्षात्रं शापादपि शरादपि॥

**परा**—१. नाभि-रूपी मूलाधार चक्रसे पहले-पहल निकलनेवाली वाणी जो परा, पश्यन्ती, मध्यमा और बैखरीमेंसे सबसे पहला है। २. ब्रह्म-ज्ञान प्राप्त करानेवाली उपनिषद् विद्या या ब्रह्म विद्या।

**परिक्रमा**—१. किसी पूजनीय व्यक्ति, देवमूर्त्ति या स्थानके चारों ओर दाहिनी ओरसे घूमना। २. देवमन्दिरके चारों ओर घूमनेके लिये बनी हुई गली।

**पारिपार्श्वक**—सूत्रधारके पास रहनेवाला नट। इसे पारिपार्श्विक भी कहते हैं।

**परिवह**—वह पवन जो प्रातःकालीन वायुपर रहता है, आकाश-गंगाको बहाता है और शुक्र तारेको घुमाता है। आठ प्रधान पवन ये हैं—आवह, प्रवह, उद्वह, सम्वह, सुवह, परिवह और परावह।

**पलाश**—ढाक या किंशुक। इसके पत्ते चौड़े, गोल और एक डंठलमें तीन लगते हैं। गर्मीमें इसमें लाल फूल लगते हैं जिसे टेसू कहते हैं, इसे पकानेसे पीला रंग निकलता है। उस पीले रंगसे लोग होली खेलते है। इसके पत्ते और जड़में बड़ा गुण होता है।

**पवन**—( पाँच ) प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान। नाकमें स्थित पवन प्राण, गुदा आदि स्थानोंमें अपान, अन्य जलादिको पचानेवाला समान, कण्ठमें उदान और सब नाड़ियोंमें व्याप्त पवन व्यान है। सांख्यके आचार्योंने नाग, कूर्म, वृक, देवदत्त और धनंजय नामक पाँच वायु माने हैं। उगलानेवाले वायुका नाम नाग, आँखें खोलनेवालेका नाम कूर्म, भूख उत्पन्न करनेवालेका नाम वृक, जँभाई उत्पन्न करनेवालेका नाम देवदत्त और शरीर पोषण करनेवाले वायुका धनञ्जय।

**पवन**—(४९) प्रलयकालके उनचास पवन।

**पश्यन्ती**—मूलाधारसे पहले उठा हुआ वह नागरूप वर्ण या वाणी जो हृदयमें पहुँच जाती है।

पाटल—१. गुलाबका फूल। २. गुलाबी रंग।

पाताल—पृथ्वीके नीचेके सात लोकोंमेंसे सातवाँ लोक। ये लोक हैं-अतल, वितल, सुतल, तलीतल, महातल, रसातल और पाताल ( पद्म-पुराण )। पाताल भी सात माने गए हैं—अतल, नितल, वितल, गभस्तिमत्, तल, सुतल और पाताल। ( शब्दरत्नावली ) ये पाताल अनेक भवन, उद्यान, उपवन आदिसे सुशोभित हैं। ये सब स्वर्गलोकसे भी बढ़कर हैं। इनमें महानाग और सर्प निवास करते हैं। यहाँ चन्द्रमा और सूर्य प्रकाश देते हैं, गर्मी-सर्दी नहीं होती।

पाण्ड्य—भारतमें धुर दक्षिणका भाग जिसमें वर्तमान तिरुवरांकूर, मद्रासका दक्षिणी भाग और कोचीनका राज्य पड़ता है।

पातिव्रत्य—अपने पतिमें शुद्ध निष्ठा रखकर पतिको ही देवता और सर्वस्व माननेका भाव।

पाद्य—पैर धुलानेके लिये जल।

पारसिक (पारसीक)—भारतके पश्चिममें पारस व ईरान देशके निवासी जो पहले अग्नि-पूजक थे और अब मुसलमान हैं।

पारिजात—समुद्र-मन्थनसे निकला हुआ वृक्ष। यह इन्द्रकी नगरी अमरावतीमें लगा दिया गया था जिसे श्रीकृष्णजी सत्यभामाके कहनेसे द्वारिका ले आए।

पिण्डदान—पितरोंको तृप्त करनेके लिये दूधमें पके भात, मधु, शक्कर, तिल और घीका पिण्ड।

पिनाक—महादेवजीका धनुष जो उन्होंने प्रसन्न होकर जनकको दिया था।

पिशाच—१. कच्चा माँस खानेवाले। २. एक हीन देवयोनि। ये अत्यन्त अपवित्र और गन्दे बताये गए हैं।

पुंसवन—गर्भके तीसरे महीनेमें पुत्र सन्तान प्रसव करानेके लिये यह संस्कार कराया जाता है।

पुच्छलतारा—धूम्रकेतु। एक प्रकारका अत्यन्त चमकदार तारा जिसके पीछे लंबी पूँछ-सी दिखाई देती है। कहा जाता है कि जब यह दिखाई देता है तब पृथ्वीपर कोई न कोई उप-द्रव होता है।

पुत्रेष्टि—(यज्ञ) पुत्र उत्पन्न करनेकी इच्छा से किया हुआ यज्ञ।

पुनर्वसु—२७ नक्षत्रोंमेंसे सातवाँ नक्षत्र। इसकी आकृति धनुषके समान है और इसमें पाँच तारे हैं। इसके पहले तीन चरणोंमें जन्म लेनेसे मिथुन राशि, और चौथे चरणमें कर्क राशि होती है। इस नक्षत्रमें जो जन्म लेता है वह बहुत मित्रवाला, शास्त्र पढ़नेवाला, रत्नोंसे प्रेम करनेवाला, दाता, प्रतापी और भूस्वामी होता है।

पुरु—ययातिके सबसे छोटे पुत्र जिन्होंने अपने पिताको अपना यौवन अर्पित किया था। इन्हींसे चन्द्रवंशी क्षत्रियोंकी उत्पत्ति हुई है।

पुरोहित—जो हित करनेवाला, वेद-स्मृति जाननेवाला, सत्यवादी, पवित्र, ब्राह्मण-कर्म करनेवाला, निर्मल आचरण करनेवाला, आपत्ति दूर करनेवाला सौम्य होता है।

पुलस्त्य—ब्रह्माके मानस पुत्र और सप्त-र्षियोंमेंसे एक ऋषि जिनकी गिनती प्रजाप-तियोंमें भी होती है। इन्होंने ब्रह्मासे आदि पुराण सुनकर उसका प्रचार पृथ्वीपर किया था। ये विश्रवाके पिता तथा कुबेर और रावणके पितामह थे।

पुष्पक—कुबेरका विमान, जो इच्छानुसार चलता था। रावणने यह विमान कुबेरसे छीन लिया था किन्तु रामने रावणवधके उपरान्त कुबेरको लौटा दिया था।

पुष्करावर्तक—पुष्कर अर्थात् जलाशय, आवर्त्तक अर्थात् समुद्र या नदीमें पड़ी हुई भँवर जिनमें भाप उठनेसे बादल बनते हैं। ज्योतिष

तत्त्वमें आवर्त्त, सम्वर्त्त, पुष्कर और द्रोण नामक चार प्रकारके मेघोंका उल्लेख किया गया है। इनमेंसे आवर्त्त मेघ निर्जल, संवर्त बहुत जलवाला, पुष्कर भयंकर जलवाला और द्रोण सब प्रकारके धान्योंको बढ़ानेवाला होता है—

आवर्तो निर्जलो मेघः सम्वर्तश्च बहूदकः।
पुष्करो दुष्करो जलो द्रोणः शस्य-प्रपूरकः॥

[ कालिदासने आवर्त वंशके निर्जल मेघ और पुष्कर नामक दुष्कर जल वाले मेघको ही दूत बनाकर भेजा है। क्योंकि दोनों ही प्रजाके लिये निरर्थक हैं। ]

**पुष्य**—२७ नक्षत्रोंमें आठवाँ नक्षत्र। इसकी आकृति बाणके समान है। सब पुण्य कार्य इसी नक्षत्रमें किए जाते हैं। यह नक्षत्र कर्क राशिमें पड़ता है। इसमें जन्म लेनेवाला बुद्धिमान, कृतज्ञ, धनधान्ययुक्त, परम विद्वान्, आस्तिक, पिता-माताका भक्त, अभिनय-कुशल और सम्पन्न होता है। इस नक्षत्रमें गंगास्नान करनेसे करोड़ों कुलोंका उद्धार हो जाता है।

**पृथु**—त्रेतायुगके सूर्यवंशी पाँचवें राजा। जब राजा वेणुका निःसन्तान देहान्त हो गया तब ब्राह्मणोंने इनके दोनों हाथ हिलाए जिससे इनके दाहिने हाथसे पृथु और बाएँसे एक अर्चि नामकी कन्या हुई जिसका परस्पर विवाह कर दिया गया। जब पृथुका राज्याभिषेक हुआ तब पृथ्वीसे अन्न उत्पन्न होना बन्द होगया। पृथुने झट अपने धनुषपर बाण चढ़ाकर पृथ्वीको दौड़ाया और कहा—तुम अन्न क्यों नहीं उत्पन्न करती हो। तब पृथ्वीने कहा—ब्रह्माने मुझपर जो ओषधियाँ आदि उत्पन्न की थीं उनका लोग दुरुपयोग करने लगे। प्रजापालन और लोकहितका किसीको ध्यान नहीं है इसी कारण मैंने सब ओषधियोंको अपने उदरमें रख लिया है। अब आप राजा हो गए इसलिये कोई बछड़ा, दुहनेका बर्तन और दुहनेवाला खड़ा कीजिए। मुझे ऐसा समतल बना दीजिए कि वर्षाका जल गिरकर समान रूपसे फैल जाय। तब पृथुने मनुको बछड़ा बनाया और अपने हाथपर सब ओषधियाँ दुह लीं। इसके पश्चात् अनेक ऋषियोंने अनेक प्रकारसे अनेक वस्तुओंको बछड़ा बना-बनाकर पृथ्वीको दुहा। हिमालयको बछड़ा बनाकर पर्वतोंने भी अनेक रत्न दुह लिए थे तभीसे पृथ्वीका नाम दुहिता पड़ा और पृथ्वी धान्यपूर्ण हो गई। यह सब करके पृथुने ९९ अश्वमेध यज्ञ किए। जब सौवाँ यज्ञ कर रहे थे तब इन्द्र उनका घोड़ा लेकर भागे। पृथुके पीछा करनेपर इन्द्रने जो अनेक रूप धारण किए उन्हींसे जैन, बौद्ध, कापालिक आदि मतोंकी सृष्टि हुई। किन्तु पृथुने इन्द्रसे घोड़ा छीन लिया और इनका नाम विजिताश्व पड़ा। इस यज्ञमें पृथुने इन्द्रको मन्त्रद्वारा भस्म करना चाहा पर ब्रह्माने आकर मेल करा दिया। यज्ञ समाप्त करके पृथुने सनत्कुमारसे ज्ञान प्राप्त किया।

**पौलोमि**—(देखो शची)

**प्रणव**—ओंकार। अकारसे विष्णु, उकारसे महेश्वर और मकारसे ब्रह्मा। अतः, ओंकार कहनेसे तीनोंका स्मरण होता है। मनुके अनुसार वेद पाठके पहले और पीछे प्रणवका उच्चारण कर लेना चाहिए। ओंकार और अथ ये दो शब्द ब्रह्माका कण्ठ छेदकर बाहर निकले थे इसीसे ये मंगल-जनक कहे जाते हैं। प्रणवके कारण मंत्र और क्रियाके सब दोष दूर हो जाते हैं।

**प्रतिपदा**—प्रत्येक पक्षकी पहली तिथि (प्रतिपद्)। प्रतिपद् तिथिका नाम नन्दा भी हैं। प्रतिपद्‌को तेल लगाना, बाल बनवाना और कोंहड़ा (कूष्मांड) खाना निषिद्ध बताया गया है। प्रतिपदाको जो जन्म लेता है वह मणि

आदिसे संयुक्त, मनोहर कान्तिवाला, प्रतापशाली और कुलका उद्धारक होता है।

प्रतिष्ठानपुरी—चन्द्रवंशी राजा पुरूरवाकी राजधानी गंगा-जमुनाके संगमपर थी जहाँ अब भूँसी है।

प्रतिहार (प्रतीहार)—१. द्वारपाल। २. राज कर्मचारी जो सदा राजाओंके पास रहते थे और सब प्रकारके समाचार सुनाया करते थे। ये प्रायः पढ़े-लिखे ब्राह्मण या राजपरिवारके होते थे।

प्रतीहारी—( देखो प्रतिहार ) स्त्री प्रतिहारी कहलाती है।

प्रत्यय—वह अक्षर जो शब्दके अन्तमें जोड़ देनेसे अर्थकी विशेषता उत्पन्न करता है। जैसे 'समर्थ' शब्दमें 'ता' लगा देनेसे 'समर्थ' गुणका बोध कराता है।

प्रदक्षिणा—देवमूर्ति या पूज्य पुरुषके दाहिनी ओरसे उसके चारों ओर घूमना। देवीकी प्रदक्षिणा एक बार, सूर्यकी सात बार, विनायककी तीन बार, विष्णुकी चार बार और महादेवकी आधी बार करनी चाहिए। कालिका पुराणमें लिखा है कि दाहिना हाथ फैला और सिर झुकाकर देवताको दाहिनी ओर करके एक या तीन बार उनकी परिक्रमा की जाती है।

प्रद्योत—उज्जयिनीके राजा जो विक्रमकी शताब्दीसे लगभग ६०० वर्ष पूर्व राज्य करते थे। इनका नाम चण्ड-प्रद्योत भी है। इन्हींकी कन्या वासवदत्ताका हरण वत्सराज उदयनने किया था।

प्रमथ—१. महादेवजीके मुखकी फेनसे बत्तीस करोड़ प्रमथोंकी सृष्टि हुई है। २. महादेवजीके खेल-कूद और विहारमें सहायता देनेवाले उनके गण। ये सब विचित्र आभरणोंसे अलंकृत, जटाजूट और अर्धचन्द्र धारण किए हुए उजले वृक्षपर चढ़े हुए उमाके समान सुन्दरी कामिनियोंको साथ लेकर पार्वती और महादेवके पीछे पीछे उनके विहारमें साथ रहते हैं और जब महादेव-पार्वतीजी एकान्त विहार करते हैं तब ये द्वारकी रक्षा करते हैं। ३. शिवके पार्षद जो हास्यरसके अधिष्ठाता देवता कहलाते हैं।

प्रमद-वन—रनिवासकी फुलवारी।

प्रमोद-वन—आनन्द या विहार करनेका उपवन।

प्रलय—१. सम्पूर्ण सृष्टिका विनाश। यह चार प्रकारसे होता है—नित्य, नैमित्तिक, प्राकृत और आत्यन्तिक—

नित्यं नैमित्तिकं चैव प्राकृतात्यन्तिको तथा।
नित्यं संकीर्त्यते नाम्ना मुनिभिः प्रति संचर॥

लोकमें जो बराबर क्षय हुआ करता है वह नित्य प्रलय है। कल्पके अन्तमें तीनों लोकोंका जो क्षय होता है वह नैमितिक या ब्राह्म प्रलय कहलाता है। जिस समय प्रकृतिके महदादि विशेष तत्त्व विलीन हो जाते हैं वह प्राकृतिक प्रलय कहलाता है। ज्ञानकी पूर्णावस्था प्राप्त होनेपर ब्रह्म या चित्तमें लीन हो जाना आत्यन्तिक प्रलय है।

प्रवेशक—नाटकमें वह स्थल जहाँ दो अंकोंके बीचकी घटनाका परिचय कोई पात्र अपने वार्तालाप द्वारा सूचित करता है।

प्रवाल—१. मूँगा। २. पत्तोंकी कोंपलें।

प्राज्योतिष—असम देश जो भारतवर्षमें पूर्वकी ओर अवस्थित है।

प्राणायाम—नाकसे प्राणवायुको भीतर खींचना, (पूरक) रोकना (कुंभक) और बाहर निकाल देना (रेचक) प्राणायाम कहलाता है। इसका नियम यह है—यदि ३२ गिनते हुए साँस भीतर खींची जाय तो ६४ तक गिनकर उसे रोक रखना चाहिए और १६ गिनकर उसे धीरे-धीरे छोड़ना चाहिए। साँस खींचते हुए या छोड़ते हुए

शीघ्रता नहीं करनी चाहिए अन्यथा बड़ी हानि होती है और अनेक रोग हो जाते हैं।

**प्रियंगु**--एक प्रकारकी सुगन्धित जड़ी, जिसे संस्कृतमें फलिनी और पीता भी कहते हैं। यह भारतके पश्चिमी तटके देशोंमें और सिंघल, सिंगापुर, जावा, सुमात्रा, मलायामें होता है। इसका फल मीठा होता है।

**प्रियाल**--इसे संस्कृतमें अखट्ट। स्नेहबीज, तापस प्रिय भी कहते हैं। इसीका बीज चिरौंजी कहलाता है। इसका वृक्ष विन्ध्यके जंगलोंमें होता है। इसमेंसे बढ़िया गोंद भी निकलता है।

ब

**बकुल**--मौलसिरीका पेड़। इसके फूलोंकी सुगन्धि बड़ी मीठी होती है। यह भारतके प्रायः सभी स्थानोंमें पाया जाता है। इसके लाल रससे रेशमी और सूती कपड़े रँगे जाते हैं। यह गर्मीमें फूलता है और इसके फूल निरंतर झड़ते रहते हैं। इसमें फल लगता है जो पकनेपर स्वादिष्ट भी लगता है।

**वडवानल**--एक बार महर्षि और्व अयोनिज पुत्रकी इच्छासे अपना वक्षस्थल मथने लगे। इससे जो ज्वालामय पुरुष उत्पन्न हुआ उसने पितासे प्रार्थनाकी कि मैं भूखसे व्याकुल हूँ, मुझे जगत् भक्षण करनेकी आज्ञा मिले। ब्रह्माजी यह सुनकर और्वके पास गए और उनसे कहा कि अपने पुत्रको सँभालिए। और्वने कहा—आपही कुछ उपाय निकालिए। ब्रह्मा बोले—समुद्रमें इन्द्रपत्नी वडवाके मुखमें इसका वास होगा और समुद्रके जलरूपी हविसे इसकी भूख मिटेगी और यह वडवानल कहलायेगा। सृष्टिके अन्तमें यही वडवानल देवासुरोंको भक्षण कर जायगा।

**बदरिकाश्रम**—हिमालय पर्वतपर कण्वाश्रम और नन्द पर्वतके बीच वैष्णव तीर्थ है जहाँ नर-नारायण अर्जुनने तपस्या की थी और श्रीकृष्ण भी उनके साथ थे। (देखो नर-नारायण)

**बन्धुजीव**—(बन्धूक) दुपहरियाका फूल। दुपहरियाका पौधा। यह फूल चार प्रकारका होता है—नीला, श्वेत, पीला और लाल। छोटी कटोरीके आकारका यह अत्यन्त लाल फूल लगभग ६ से १० इञ्च तक लम्बी शाखाओंमें लगता है, पत्ते छोटे-छोटे और कोमल होते हैं, इसे संस्कृतमें रक्तक, जीवन, बन्धूक, बन्धुल, मध्यन्दिन, हरिप्रिय, रक्तपुष्प और ओष्ठपुष्प भी कहते हैं।

**बन्धूक**—(देखो बन्धुजीव)

**बलराम**—श्रीकृष्णजीके बड़े भाई जो रोहिणीके गर्भसे उत्पन्न हुए थे। वसुदेवकी पत्नी रोहिणी गोकुलमें रहती थीं। जब देवकीको कारावासमें सातवाँ गर्भ हुआ तब महामायाने कंसके भयसे वह गर्भ रोहिणीके उदरमें पहुँचा दिया। इसी गर्भके संकर्षणके कारण उनका नाम संकर्षण भी पड़ा। उनका नाम बलदेव था। 'बलेन दीव्यतीति बलदेवः।' शेषनागके अंशसे जन्म लेनेके कारण शेषावतार, हल धारण करनेके कारण हली, नीला वस्त्र पहननेके कारण शितिवास भी कहते हैं। इनकी पत्नीका नाम रेवती था। गर्ग मुनिने इनका नामकरण किया था और सान्दीपनि मुनि इनके गुरु थे। यदुकुल ध्वंस हो जानेपर जब इन्होंने योगासन साधा तब इनके शरीरमेंसे सहस्र लाल फणोंवाला बड़ासा श्वेत सर्प निकलकर समुद्रमें चला गया। कुरुराज दुर्योधन इनका शिष्य था। इनका ध्यान इस प्रकार किया जाता है—

बलदेवं द्विबाहुञ्च शंखकुन्देन्दु-सन्निभम्।
वामे हलायुधधरं मुसलं दक्षिणे करे॥
हालालीलं नीलवस्त्रं हेलावन्तं स्मरेत्परम्।

**बला**—(विद्या) यह विद्या ब्रह्मकन्या मानी जाती है। विश्वामित्रने रामको यह विद्या

सिखाई थी जिसके प्रभावसे युद्धमें योद्धाको भूख-प्यास नहीं लगती थी। बला और अतिबला विद्या समस्त ज्ञानकी मातृस्वरूपिणी है। (देखो अतिबला)।

**बलि**—१. देवता, पितर, यक्ष, भूत-प्रेत आदिके, निमित्त किसी विशेष स्थानपर किसी विशेष कामनासे जो चढ़ाया जाता है उसे काम्य-बलि कहते हैं। २. किसी देवताके लिये किसी विशेष उद्देश्यसे किसी जीवका वध किया जाता है उसे भी बलि कहते हैं। दक्षिणमार्गी लोग कूष्माण्ड आदि काटकर बलि चढ़ा देते हैं। ३. प्रह्लादके पौत्र, विरोचनके पुत्र तथा पातालके राजा बलि जिन्हें बाँधनेके लिये स्वयं विष्णु भगवान्‌ने वामन रूप धारण किया था। बलिने अश्वमेध करके जब बहुत दान देना प्रारंभ किया तब विष्णु भगवान् वामनरूप धारण करके वहाँ आए और उन्होंने तीन पैर भूमि माँगी। शुक्राचार्य तत्काल पहचान गए और बलिको दान देनेसे रोका किन्तु बलिने कहा—मैं वचन दे चुका हूँ। मैं अवश्य दान दूंगा। तब शुक्राचार्यने शाप दिया कि मेरे वचनोंकी अवज्ञा करनेके कारण तू श्रीभ्रष्ट हो जा। किन्तु बलिने अविचलित होकर विष्णुकी पूजा की और कहा—भूमि माप लीजिए। विष्णु भगवान् बढ़ने लगे और उन्होंने एक परसे समस्त भूमि, शरीरसे आकाश, दोनों भुजाओंसे दिशाओंको और दूसरे पैरसे स्वर्ग नाप लिया—तीसरे पैरके लिये कोई स्थान नहीं मिला। तब विष्णुने कहा—तुम्हारे वचन पूर्ण नहीं हुए इसलिए तुम नरक जानेकी तैयारी करो। बलि बोले—मैं असत्य नहीं बोलता। आपने स्वय कपट रूप धारण किया है। अतः, तीसरा चरण मेरे मस्तकपर रख लीजिए। विष्णु बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने कहा—मैं तुम्हें वह स्थान दूंगा जो देवताओंको भी अप्राप्य है। तुम विश्वकर्मा द्वारा बनाए हुए सुतलमें जाकर रहो, मैं कौमुदिकी गदासे तुम्हारी रक्षा करूँगा और तभीसे विष्णु भगवान् बलिके यहा द्वारपाल बनकर रहते हैं।

**बाज**—मटमैले रंगका काली पीठ और लाल आँखों-वाला चीलसे छोटा एक शिकारी पक्षी जो आकाशमें उड़ती हुई चिड़ियोंको झपटकर पकड़ लेता है। पक्षियोंका शिकार करनेवाले इसे पालते हैं। संस्कृतमें इसे श्येन कहते हैं।

**बारहसिंगा**—हरिणकी जातिका एक पशु जो तीन-चार फुट ऊँचा और ७-८ फुट लंबा होता है। नर-हरिणकी सींगोंमें कई शाखाएँ निकलती हैं इसीसे बारहसिंगा कहलाते हैं। इन सींगोंपर कोमल चमड़ा रहता है जो प्रति वर्ष फाल्गुन या चैत्रमें उतरता है और सींगमें-से एक नई शाखा निकल आती है जो क्वार, कार्तिक तक पूरी बढ़ जाती है। मादाके सींग नहीं होते। वे चैत्र वैशाखमें बच्चा देती हैं।

**बालखिल्य (ऋषि)**—ब्रह्माके रोमकूपसे उत्पन्न होनेवाले साठ सहस्र मुनि जो डीलडौलमें अँगूठेके बराबर हैं। (महाभारत विष्णु पुराण) ये सब बड़े तपस्वी और ऊर्ध्वरेता हैं और क्रतुकी भार्या सन्ततिके गर्भसे उत्पन्न हुए हैं। ये सूर्यको मार्ग दिखाते चलते हैं।

**बालि**—मेरु पर्वतपर योगाभ्यास करते समय ब्रह्माकी आँखसे सहसा आँसूकी बूँद टपकनेसे ऋक्षराज नामका बानर उत्पन्न हुआ जिसे ब्रह्माने सुमेरु पर्वतपर फल-फूल खाने और अपने पास रहनेको कहा। एक दिन यह बानर प्यासके मारे सुमेरुके सरोवरमें अपनी छाया देखकर सोचने लगा—यह मेरा शत्रु है। वह झट पानीमें कूद पड़ा और निकलनेपर सुन्दर स्त्री बन गया। इन्द्र और सूर्य उसपर मोहित हो गए। इन्द्रने उसके मस्तकपर और सूर्यने उसकी ग्रीवापर अपना वीर्य छोड़ा। इसी

इन्द्रके वीर्यसे बालिका जन्म हुआ और सूर्यके वीर्यसे सुग्रीव। कुछ दिनमें वह फिर वानर हो गया और दोनों पुत्रोंको लेकर ब्रह्माके पास पहुँचा। ब्रह्माने उन दोनों पुत्रोंको किष्किन्धामें राज्य करनेकी आज्ञा दी जहाँ विश्वामित्रने एक सुन्दर नगरी बसा रखी थी। अपनी रानी ताराके साथ बालि और अपनी स्त्री रोमाके साथ सुग्रीव वहाँ रहने लगे। एक दिन वहाँ एक दैत्य आया। इससे लड़ता हुआ बालि पर्वतकी गुफामें घुस गया। जब बहुत दिन बीत जानेपर भी बालि नहीं लौटा और उस खोहमेंसे रक्तकी धार निकली तब सुग्रीवने समझा कि बालि मारा गया। वह गुफाके द्वारपर एक पत्थर रखकर किष्किन्धाका राजा हो गया और उसने तारासे विवाह कर लिया। जब बालि लौटा तो उसने राज्य भी छीन लिया और अपनी पत्नी के साथ-साथ सुग्रीवकी पत्नी भी छीन ली। इरके मारे सुग्रीव मतंगके आश्रममें जाकर रहने लगा। उसी बीच एक बार रावण उसे हरानेके लिये उसके पास पहुँचा तब रावणको काँखमें दबाकर बालि संध्या करता रहा। इसी समय एक दिन अवसर पाकर रावण भाग निकला। सीताको ढूँढ़ते हुए जब राम वहाँ पहुँचे तब उन्होंने सुग्रीवसे मित्रता की और बालिका वधकर वहाँका राज्य सुग्रीवको दे दिया। बालिका पुत्र अंगद भी बड़ा पराक्रमी था। उसने राम-रावण युद्धमें रामकी बड़ी सहायता की।

**बिछुए**—पैरकी उँगलियोंमें पहने जानेवाले घुंघरूदार आभूषण जो चलनेके समय बजते हैं। नूपुर।

**बिम्बा**—कुन्दरू नामका फल जो पकनेपर गहरा लाल हो जाता है। इसकी उपमा सुन्दरियोंके ओठसे दी जाती है।

**बीरबहूटी**—बरसातमें सहस्रोंकी संख्यामें निकलकर रेंगनेवाला एक कीड़ा जिसका ऊपर भाग गहरे लाल रंगके मखमली रोएँसे ढँका होता है। इसे इन्द्रबधू, बीरबधूटी और राम की गुड़िया भी कहते हैं।

**बुध**—नवग्रहमें चौथा ग्रह। कहा जाता है कि चन्द्रमाने देवगुरु बृहस्पतिकी पत्नी ताराको हर लिया था। ब्रह्मा तथा देवर्षियोंने चन्द्रको बहुत समझाया पर वह नहीं माना। दैत्योंके गुरु शुक्र भी चन्द्रके सहायक हुए और उनके कारण सभी प्रधान दानव भी चंद्रके पक्षमें आ गए। बृहस्पति और चन्द्रमें बड़ा युद्ध हुआ किन्तु ब्रह्माके बीच-बचाव करनेसे बृहस्पतिको तारा दिला दी गई। किन्तु वह गर्भिणी थी। बृहस्पतिने कहा कि हमारे क्षेत्रमें दूसरेका पुत्र धारण करना तुम्हें उचित नहीं है। यह सुनकर ताराने मूंजके पूलेमें वह गर्भ गिरा दिया जिससे अत्यन्त तेजस्वी बुध उत्पन्न हुए। जब देवताओंने तारासे पूछा कि यह संतान किसकी है तब ताराने लज्जित होकर कहा—चन्द्र की। तब प्रसन्न होकर चन्द्रने बुधसे कहा—तू बुद्धिमान है इसलिये तेरा नाम बुध है। इस ग्रहका रंग दूबके समान गहरा हरा है। रवि और शुक्र इसके मित्र हैं, चन्द्र शत्रु हैं। इसकी आकृति धनुषके समान है। यह २८ दिनमें एक राशिका भोग करता है। बुधके नवांशमें उत्पन्न होनेवाला बालक स्थूल, वीर, साँवला, दयालु, राजसेवी, प्रसन्न, चतुर, कुलपालक, अनेक वेशधारी तथा रक्ताक्ष होता है। १२वें अंशमें उत्पन्न मनुष्य शास्त्रज्ञ सुखी, दीर्घायु और बुद्धिमान् होता है। १३वें अंशमें उत्पन्न मनुष्य अत्यन्त ऐश्वर्यशाली, सुखी तथा धनी होता है। कुछ लोगोंका मत है कि बुधकी माताका नाम रोहिणी है।

**ब्रह्म**—सत्व, रज और तम गुणोंसे परे, विशुद्ध, चित्-स्वरूप, चैतन्य-स्वरूप ब्रह्म या

ज्ञानमय परमात्मा जो सम्पूर्ण सृष्टिका कारण है वही केवल सत्य है।

ब्रह्मचर्य-ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ, सैन्यास, इन चार आश्रमोंमेंसे पहला आश्रम। पहले २५ वर्ष तक ब्रह्मचर्य धारण करके गुरुकुलमें विद्याध्ययन करते थे। अष्टांग मैथुनसे बचना ही इसकी विशेषता है। आठ मैथुन ये हैं—स्मरण, कीर्तन, केलि, प्रेक्षण, गुह्यभाषण, संकल्प, अध्यवसाय, क्रियानिवृत्ति।

ब्रह्मतेज—ब्राह्मणकी तपस्याका तेज।

ब्रह्मर्षि—ब्राह्मण ऋषि।

ब्रह्मावर्त्त—कुरु, मत्स्य, पांचाल, सूरसेन देश, सरस्वती और दृषद्वती नदियोंके बीचका देश। देवनिर्मित होनेके कारण अत्यन्त पवित्र माना जाता था और यहींकी ब्राह्मण आदि जातियोंका आचरण ही सदाचार कहलाता था।

ब्रह्मास्त्र—एक विशेष प्रकारका सब अस्त्रोंमें श्रेष्ठ अस्त्र जो मंत्रसे पवित्र करके चलाया जाता था।

भ

भगीरथ—अंशुमानके पौत्र और दिलीपके पुत्र। कपिलके शापसे जब सगरके साठ सहस्र पुत्र भस्म हो गए तब उनका उद्धार करनेके लिये गंगाको ये पृथ्वीपर लाए, इसीलिये गंगाका नाम भागीरथी भी है।

भद्रकाली—दुर्गाकी एक विशेष मूर्त्ति जो सोलह हाथवाली है, जिन्होंने महिषासुरको मार कर उसे सदा अपने चरणोंपर रहकर पूजित होनेका वरदान दिया था—(कालिकापुराण)

भद्रपीठ—राजसिंहासन या वह सिंहासन जिसपर बैठाकर राजा या देवताका अभिषेक किया जाता है।

भरत-वाक्य—नाटकके अन्तमें जो मंगलात्मक आशीर्वाद या कामनात्म-कथन होता है।

भागीरथी—(देखो गंगा और भगीरथ)।

भिद्य—एक नदी।

भुजबन्ध—भुजाओंमें पहना जानेवाला बिजायट या 'अनन्त' नामक आभूषण। यह आभूषण स्त्री और पुरुष दोनों पहनते हैं। इसे बाजूबन्द या अंगद भी कहते हैं।

भुवन—भू भुवः स्वः महः जनः तपः और सत्य ये सात स्वर्गलोक और अतल, सुतल, वितल, गभस्तिमत्, महातल, रसातल, पाताल। ये पाताल लोक हैं।

भूत—मरनेके पश्चात् मनुष्यका आत्मा प्रेतयोनिमें जाकर अनेक प्रकारके उपद्रव करता है और लोगोंको कष्ट पहुँचाता है। उसकी औषध इस प्रकार है। श्वेत अपराजिताके मूलको चावलके धोए हुए पानीमें पीसकर उसीका नस्य लेनेसे भूतका उपद्रव शान्त हो जाता है। मिर्चके साथ अगस्त्य पुष्पका नस्य भी भूतके उपद्रवको शान्त करता है।

भृगु—१. भगवान् रुद्रने वारुणीमूर्ति धारण करके एक यज्ञका अनुष्ठान किया—इस यज्ञको देखनेके लिये तप, यज्ञ, दीक्षा, व्रत, दिक्पति, देवकन्या तथा देवपत्नी आई थी। ब्रह्मा उस समय आहुति कर रहे थे। वारुणी देखकर ब्रह्माका वीर्य स्खलन हो गया। सूर्यने उस वीर्यको अग्निमें फेंक दिया। ब्रह्माका वीर्य अग्निमें आहुति होते ही उसकी शिखासे भृगु, सधूम अंगारेसे अंगिरा, निर्धूम अंगारेसे कविकी उत्पति हुई। महादेवजीने कहा—यज्ञका अधिष्ठाता मैं हूँ। ये तीनों पुत्र मेरे हैं। यह सुनकर अग्निने कहा कि ये मेरे अंगसे उत्पन्न हुए हैं अतः मेरे पुत्र हैं। ब्रह्माने कहा—मेरे वीर्यसे इनकी उत्पत्ति हुई अतः ये मेरे पुत्र हैं। तब सब देवोंने मिलकर इस झगड़ेका इस प्रकार निपटारा किया। भृगु महादेवको, अंगिरा अग्निको और कवि ब्रह्माको दे दिए गए। (भारत अ० पर्व) २. ये ब्रह्माके मानस पुत्र और दस प्रजापतियोंमेंसे एक हैं। दक्षकी कन्या

ख्यातिके साथ इनका विवाह हुआ। इनके गर्भसे लक्ष्मी नामकी कन्या तथा धाता और विधाता नामके दो पुत्र हुए। महात्मा मेरुकी आयति और नियति नामकी दो कन्याओंके साथ इन दोनों पुत्रोंका विवाह हुआ। धीरे-धीरे इनका वंश विस्तृत होकर भार्गव नामसे प्रसिद्ध हुआ। भृगु धनुर्विद्याके प्रवर्तक भी थे।

भृङ्ग—१. भृङ्गी, अंजनहारी या बिलनी नामका कीड़ा। यह अन्य कीड़ोंको पकड़कर उनके सामने गूँजता हुआ उन्हें भी अपने समान बना लेता है। २. इन्द्र आदि देवताओंने तारकासुरके वधके लिये महादेवसे उमाके गर्भ और महादेवजीके औरससे एक पुत्रकी प्रार्थना की। महादेवजीने उसे स्वीकार करके उमाके साथ महासुरत क्रीडा प्रारम्भ कर दी। इस प्रकार ३२ वर्ष बीत जानेपर सब देवता घबरा उठे। अत्यन्त भयभीत होकर वे ब्रह्माके पास गए और कहा कि इस महासुरत क्रीडासे उमाके गर्भसे जो पुत्र उत्पन्न होगा वह हम लोगोंके लिये तारकासुरसे भी बढ़कर भयावह होगा। तब ब्रह्माने इन्द्र और देवताओंके साथ महादेवजीके पास जाकर प्रार्थना की। महादेवजीने महासुरत क्रीडा त्यागकर इन देवोंसे आनेका कारण पूछा। देवताओंने कहा—हे महाराज! आपकी इस महासुरत क्रीडासे तीनों लोक काँप गए हैं। अतः, आप महामैथुन त्यागकर रति मात्रका अवलम्बन कीजिए। महादेवजीने कहा—यह सब मैं आप ही लोगोंके लिये कर रहा हूँ फिर भी आप लोगोंके कहनेसे उस महामैथुनका परित्याग कर दूंगा। आप लोग इस महामैथुन-प्रसूत तेजको धारण कर सकनेवाले एक देवताको आदेश दीजिए। तब देवोंने, अग्निको तैयार किया और महादेवजीने अग्निमें अपना तेज छोड़ा। अग्निमें छोड़े गए महादेवजीके तेजमेंसे दो परमाणु के बराबर तेज पर्वतके शिखरपर गिरा। उससे दो पुत्र उत्पन्न हुए। उसमेंसे एक भौंरेके समान कृष्ण वर्णका था। अतः, उसका नाम ब्रह्माने भृङ्गी रक्खा और दूसरा मले हुए अंजन जैसा काला था अतः, उसका नाम महाकाल पड़ा। महादेवजीने उन दोनोंका पालन प्रमथ आदि गणों द्वारा कराया और अपर्णाने विशेष यत्नसे उनका पालन किया। बादमें महादेवजीने इन दोनोंको गणाधिपति बनाकर द्वारपर नियुक्त कर दिया।

—( कालिकापुराण )

भेद—साम, दाम, दण्ड और भेद नामके शत्रुको वश करनेके चार उपायोंमेंसे तीसरा, जिस उपायके द्वारा शत्रु-दलमेंसे किसीको बहकाकर अपने दलमें मिला लिया जाय।

भोजपत्र—एक प्रकारके मझोले आकारके वृक्षकी छाल, जो हिमालयपर बहुत होता है।

म

मगध—बनारससे पूर्वका प्रदेश। वर्तमान बिहारही मगध है। तीर्थ-यात्राके अतिरिक्त यहाँ आना निषिद्ध है।

मगरमच्छ—१. मगर या घड़ियाल नामका प्रसिद्ध जलजन्तु। (दे० घड़ियाल) २. एक बड़ी मछली।

मंगलसूत्र—वह तागा जो किसी शुभ अवसर परदेवताके प्रसादके रूपमें हाथमें बाँधा जाता है।

मंगलाचरण—जो गीत-पाठ किसी शुभ-कार्यके पहले किया जाता है। ग्रन्थ लिखनेके पहले इसीलिये मंगल किया जाता है कि उसकी निर्विघ्न समाप्ति हो। "समाप्तिकामो मंगलमाचरेदिति श्रुति।" कार्यारम्भ, कार्यमध्य, कार्यसमाप्ति, इन तीनोंमें भी मंगल हो सकता है फिर भी कार्यारम्भमें मंगल करना शोभन है।

मञ्जरी—१. छोटे पौधे या लता आदिकी नई निकली हुई कलियाँ तथा कोंपलें। २. कुछ

विशेष वृक्षोंमें एक सीकेमें लगे हुए बहुतसे छोटे-छोटे फूलोंका समूह।

**मणिबन्ध**—हाथकी कलाईमें जो आभूषण पहना जाता है उसे मणिबन्ध कहते हैं।

**मंडल**—चन्द्र-सूर्यके चारों ओर पड़नेवाले घेरे।

**मतंग**—(ऋषि)—एक ऋषि जो ब्राह्मण स्त्रीके गर्भसे और नापितके वीर्यसे उत्पन्न हुए थे। ब्राह्मणने अपना ही औरस समझकर इनका जन्मजात संस्कार किया। पिताके कहनेपर एक दिन ये यज्ञीय सामान लेनेके लिये गधेपर चढ़कर गए। इधर-उधर चलनेके कारण उस गधेको इन्होंने खूब पीटा। उस गधेकी माता गधीने उसकी चोट देखकर कहा कि यह ब्राह्मणका लड़का नहीं है यह शूद्रका लड़का है क्योंकि ब्राह्मण इतना निर्दयी नहीं होता। यह सुनकर इन्हें बड़ा पश्चात्ताप हुआ। उसी दिनसे ये ब्राह्मणत्व प्राप्त करनेके लिये तपस्या करने लगे। इन्द्रने बार-बार आकर वरदान देनेको कहा पर इन्होंने ब्राह्मणत्वके अतिरिक्त दूसरा वर नहीं माँगा। इन्द्रने यह वर देनेमें अपनी असमर्थता प्रकट की। अन्तमें इन्होंने यह वर माँगा कि मुझे ऐसा पक्षी बना दीजिए जिसकी सभी वर्णवाले पूजा करें। इन्द्रने यही वर दिया और वे छन्दोदेवके नामसे प्रसिद्ध हुए।

**मद**—हाथियोंके गंडस्थलसे बहनेवाला रस।

**मंदार**—मदार या आक, इसका पौधा बालुकामय प्रदेशमें प्रायः पाया जाता है। बरसातमें इसकी पत्तियाँ झड़ जाती हैं। इसका दूसरा नाम अकवन् या आक भी है। महादेवजीपर इसका फूल चढ़ाया जाता है।

**मध्यमा**—पाँचों अँगुलियोंके बीचवाली उँगली।

**मध्यम लय**—गीतकी वह लय जो न अति तीव्र हो न अति मन्द।

**मध्यलोक**—पृथ्वी। यह स्वर्ग और पातालके बीचमें पड़ती है इसी से इसे मध्यलोक कहते हैं।

**मनःशिला**—(देखो मैनसिल)

**मनु**—ब्रह्माके पुत्र और मानव जातिके आदि पुरुष, जो प्रजापति और धर्मशास्त्र-वक्ता होते हैं। प्रत्येक कल्पमें १४ मनु होते हैं—स्वायम्भुव, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत, चाक्षुष, वैवस्वत, सावर्णि, दक्ष सावर्णि, ब्रह्म-सावर्णि धर्म-सावर्णि, रुद्र-सावर्णि, देव-सावर्णि और इन्द्र-सावर्णि। इस समय वैवस्वत मनुका युग चल रहा है। ये सातवें मनु विवस्वान्‌के पुत्र श्राद्धदेव हैं। इनके पुत्र इक्ष्वाकु, नभग, धृष्टशर्याति, नरिष्यन्त, नाभाग, दिष्ट, करूष, पृषध्र और वसुमान् हैं।

**मंत्र**—मन्त्र्यते गुप्तं परिभाष्यते इति मंत्रः। ऐसे वचन या शब्दसमूह जिनके जप या उच्चारणसे कोई कार्य सम्पन्न किया जाय। मंत्र केवल अधिकारीको ही सिखाया जाता है अतः, इसे मंत्र कहते हैं। मंत्र, तंत्र और यंत्रमें सबसे अधिक शक्तिशाली मंत्र ही माना जाता है। आह्निक तत्वमें लिखा है। "मननात् त्रायते यस्मात्तस्मान्मंत्रः प्रकीर्त्तितः॥" जिसके जपनेसे रक्षा हो उसे मंत्र कहते हैं। प्रत्येक व्यक्तिको मंत्रसे दीक्षित होना चाहिए। अदीक्षितके हाथका अन्न विष्ठाके समान और जल मूत्रके समान है और उनका किया हुआ सब कार्य निष्फल समझा जाता है।

**मंदराचल**—वह पर्वत जिसे कच्छपकी पीठ पर खड़ा करके क्षीरसागर मथा गया था। यह पर्वत ११ सहस्र योजन नीचे गड़ा हुआ था। विष्णुके कहनेपर वासुकि इसे उखाड़ लाए और समुद्र मथनेके समय मथानी बनाकर खड़ा किया।

मन्दाकिनी—१. नदी जो चित्रकूटके पास होकर बहती है। यह चित्रकूट पर्वतसे ही निकली है। २. स्वर्गंगा इसकी लम्बाई १० सहस्र योजन और चौड़ाई १ योजन है। इसका जल दूधके समान उजला और ऊँची लहरोंवाला है। यह धारा वैकुण्ठसे होती हुई स्वर्गलोक तक चली गई है।

मन्दार—एक देववृक्ष विशेष। यह वृक्ष बहुत जल्दी बढ़ता है। इसका आकार मध्यम होता है। इसके उगनेके समय काँटे रहते हैं। बड़े हो जानेपर काँटे झड़ जाते हैं। यह वृक्ष भारतमें पानकी लता तथा मिर्च वृक्षके चारों ओर फेरनेके काम आता है। यह पित्तनाशक है। इसके काजलसे आँखके सभी प्रकारके रोग नष्ट हो जाते हैं। इसका रस कृमिनाशक तथा रेचक है तथा कान, दाँतके मसूड़ेकी पीड़ामें लाभ पहुँचाता है।

मरकत—मणि विशेष। (देखो पन्ना)

मरीचिका—मृगतृष्णा। जल या जलकी लहरोंकी वह मिथ्या प्रतीति जो कभी-कभी मरुभूमिमें कड़ी धूप पड़नेके समय होती है। गर्मीके दिनोंमें जब वायुकी तहोंका घनत्व उष्णताके कारण असमान होता है तब पृथ्वीके निकटका वायु अधिक गर्मीसे ऊपर उठना चाहता है, परन्तु ऊपरवाली तहें उसे उठने नहीं देतीं। इसी कारण उस वायुकी लहरें पृथ्वीके समानान्तर बहने लगती हैं। ये ही लहरें दूरसे देखनेपर जलकी धारा-सी दिखाई पड़ने लगती हैं। मृग इससे प्रायः धोखेमें आकर उसे पीनेके लिये दौड़ते हैं। इसीसे इसे मृगतृष्णा, मृगजल और मृगमरीचिका भी कहते हैं।

मलयवायु—दक्षिण दिशाका वायु। दक्षिणके नीलगिरिके चन्दन वृक्षकी सुगन्ध लेकर यह वायु बहता है।

मलयदर्दुर—पश्चिमी घाटकी दो पहाड़ियाँ जो कावेरीके दक्षिणमें पड़ती हैं।

मलयाचल—मलय पर्वत।

मल्लिका—बेला। जिस समय कामदेव महादेवजीका ध्यान तोड़नेके लिये आए तो महादेवजीने अपने तृतीय नेत्रसे उसे जला डाला। कामदेवके भस्म होते ही उसका धनुषबाण पृथ्वीपर गिरकर पाँच भागोंमें बँट गया। इसी धनुषकी मूठसे मल्लिका आदि वृक्षोंकी उत्पत्ति हुई। (वामनपुराण ६ अ०)

महाकाल—उज्जयिनी नगरीमें शिप्राके पूर्व और पिशाचमुक्तेश्वरघाटके दक्षिणसे महाकाल का विशाल मन्दिर है। महाकालके दर्शनसे करोड़ों अश्वमेध यज्ञका फल होता है।

महाकालं ततो गच्छेत् नियतो नियताशनः।
कोटितीर्थमुपस्पृश्य हयमेधफलं लभेत्॥

कालिकादेवीकी पूजाके पश्चात् दाहिनी ओर महाकालकी पूजाका विशेष माहात्म्य है। ध्यानपूर्वक महाकालका मंत्र जपनेसे सब प्रकारकी सिद्धि होती है—मंत्र है—हुँ क्षौं कां रां लां वां क्रों महाकाल भैरव सर्वविघ्नान् नाशय नाशय ह्रीं फट् स्वाहा—

महाकालं यजेद् यत्नात् पश्चाद्देवीं प्रपूजयेत्।

महाकोशी—एक नदीका नाम।

महामणि—एक मूल्यवान् रत्न।

महेन्द्र—एक पर्वत। यह सात अच्छे पर्वतोंमें गिना जाता है।
हनुमानजी इसी पर्वतको लाँघकर लंका गए थे। दक्षिणमें तिन्नेवलीके समीप इस पर्वत प्रान्तमें त्रिचेनगुडी नगर गोपुरयुक्त सुन्दर मन्दिरसे शोभित है तथा पश्चिममें तिरुवरांकर और लन्दन मिशनरी सोसाइटीका प्राचीन आवास नगर-कोविल स्थित है। पर्वतपर कहवेकी खेतीके लिये जंगलका बहुत भाग काट दिया गया है।

मातलि—इन्द्रका सारथी।

माताएं—[सात]

ब्राह्मी माहेश्वरी चैन्द्री रौद्री वाराहिकी तथा।
कावेरी चैव कौमारी, मातरः सम्प्रकीर्तिताः।

ये ही सात माताएँ हैं।

माधवी—पुष्पलता। यह चमेलीका एक भेद है। इसमें अच्छी गन्ध देनेवाले पुष्प होते हैं।

मानसरोवर—हिमालयके उत्तरमें कैलास पर्वतके दक्षिण भागमें अंजन नामक पर्वतके निकट वैद्युत प्रदेशमें मानसरोवर पड़ता है। इसीसे सरयू नदी निकली है। इसके किनारे वैभ्राज नामका उपवन है। यहीं ब्रह्मपात नामका राक्षस रहता है। सिन्धु, शतद्रु, ब्रह्मपुत्र नदियाँ यहींसे निकलती हैं। ब्रह्माने ३० योजन विस्तृत इस सरोवरकी स्थापना की थी। इसके अनुपम सौन्दर्यको देखकर ऋषियोंने इसे स्वर्ग कहा है।

माया—स्वप्न और इन्द्रजालके समान जिसका फल अचिन्तनीय है उसीको माया कहते हैं—

विचित्रकार्यकारणा अचिन्तितफलप्रदा।
स्वप्नेन्द्रजालवल्लोके माया तेन प्रकीर्तिता॥

प्रकृति, अविद्या, अज्ञान, प्रधान, शक्ति और अजा भी इसीको कहते हैं।

माया-मृग—सीताका हरण करनेके लिये रावणने अपने मामा मारीचको स्वर्णमृग बना कर भेजा था जिससे सीताजी उसकी खाल लेनेके लिये मुग्ध हो गईं। वह रामको बहुत दूर तक ले गया। अन्तमें रामके हाथसे मारा गया। वह मारीच, सुन्दका औरस पुत्र ताड़का राक्षसीके गर्भसे उत्पन्न हुआ था।

माधूरी—संगीतमें एक प्रकारकी मूर्च्छना।

मारिष—नाटकका सूत्रधार अथवा श्रेष्ठ व्यक्ति।

मारीच—१. मरीचिके पुत्र कश्यप। २. ताड़काका पुत्र (देखो माया-मृग)।

माल—रीवाँ राज्यका वह प्रदेश जो नर्मदा नदीके उद्गमसे प्रारम्भ होकर विन्ध्यके पासतक फैला हुआ है।

मालती—एक प्रकारका श्वेत पंखड़ियों वाला फूल, जिसकी डण्ठल लगभग एक इन्चकी होती है। जब फूल झड़ जाते हैं तो वृक्षके नीचे फूलोंका बिछौना-सा बिछ जाता है। इसका पौधा वर्षाके प्रारम्भमें लगाया जाता है। पद्म-पुराणमें लिखा है कि गौरी, लक्ष्मी और श्रद्धा ये तीन देवियाँ ही धात्री, मालती और तुलसी वृक्षके रूपमें अवतरित हुई हैं। मा अर्थात् लक्ष्मी-से उत्पन्न होनेके कारण इसका नाम मालती पड़ा। यह लता उद्यानोंमें लगाई जाती है और किसी बड़े पेड़ या मण्डपपर चढ़ा दी जाती है।

मालिनी—१. वनदेवी, जो पार्वतीजीकी सखा थीं। २. नदी, जिसके तटपर महर्षि कण्वका आश्रम था और जो हिमालयकी तराईमें बहती है। उत्तर प्रदेशके बिजनौर जिलेमें अभीतक यह नदी है।

माल्यवान्—[पर्वत] बम्बई प्रदेशके रत्नागिरि जिलेका एक भाग जिसके बीचमें जंगलोंसे घिरी हुई पहाड़ियाँ हैं।

मिथिलापुरी—महाराज जनककी नगरी। (देखो जनक और निमि।)

मुग्धा—वह नायिका जिसको अपने यौवन-के आगमनका ज्ञान न हो। इसके दो भेद हैं [१] स्वीया या स्वकाया [२] परकीया।

मुण्डन—१६ संस्कारोंमेंसे एक संस्कार, जिसमें बालकाका सिर मूँड़ दिया जाता है। यह संस्कार यज्ञोपवीतसे पहले होता है।

मुरला—[नदी] नर्मदाका दूसरा नाम।

मुस्ता—(देखो नागरमोथा)

**मूंज**—एक प्रकारकी घास जिसमें डंठल या टहनियाँ नहीं होतीं। जड़से बहुत-पतली पतलीदो-दो हाथ लम्बी पत्तियाँ निकली रहती हैं। पत्तीके बीचमें एक डोरा नीचेसे ऊपर तक होता है। झाड़ीके बीचसे एक पतलीसी छड़ी निकलती है जिसके सिरेपर घूवेसे फूल निकलते हैं। इसमें सरकंडे-सी गाँठें नहीं होतीं। ब्राह्मणके उपनयन-के समय बालकको मूँजकी मेखला पहनाई जाती है। मूँजकी रस्सियाँ भी बनाई जाती हैं।

**मूल-प्रकृति**—आद्याशक्ति, जिसके सहारे पुरुष या ब्रह्म सृष्टि करता है। यह अविकृति है। जब प्रकृतिमें कोई विकार नहीं होता अर्थात् जबतक सृष्टि नहीं होती तभी तक यह मूल प्रकृति रहती है।

**मृदंग**—ढोलकसे कुछ लम्बा एक बाजा जो पक्की मिट्टीका होनेके कारण मृदंग कहलाता है। जब त्रिपुरासुर मारा गया तब उसके रक्तसे पृथ्वीपर जो कीचड़ हो गया था उसीसे ब्रह्माने मृदंग बनाया। उसी असुरके चमड़ेसे वह मढ़ा गया। नसोंसे उसके पूड़े और डोरियाँ तथा हड्डीसे उसके गट्टे बना दिए गए। उसका विनाश करके जब महादेवजी नृत्य करने लगे थे तब गणेशजीने उसीपर ताल दी थी। द्वापरमें कृष्णलीलाके समयसे वह काठका बनाया जाने लगा।

**मेघनाद**—रावणका पुत्र यह मेघमें छिपकर युद्ध किया करता था इसीसे मेघनाद कहलाया। (देखो इन्द्रजित।)

**मेनका**—अप्सरा, शकुन्तलाकी माता जिसने इन्द्रकी आज्ञासे विश्वामित्रका तप-भंग किया था।

**मेना**—पार्वतीकी माता और हिमालयकी पत्नी। मेना पूर्व जन्ममें दक्ष-कन्या सतीकी सखी थीं। जब सतीने दक्षके घर प्राण छोड़ा तब मेनाने इस आशासे तपस्याकी कि सती मेरी कन्या हो। भगवती काली तपस्यासे प्रसन्न हुईं और मेनाके माँगनेपर यह वर दिया कि, तुम्हारे एक सौ बलवान् पुत्र होंगे और मैं ही तुम्हारी कन्या हूँगी।

वामन पुराणमें लिखा है कि आषाढ़ और अगहनकी अमावस्याको इन्द्रने अपने पितरोंको भक्तिके साथ जो पिंड दिया था उससे प्रसन्न होकर पितरोंने मेना नामकी मानसी कन्या उत्पन्न की जिसका विवाह देवताओंने हिमा-लयसे कर दिया।

**मैनसिल**—[ मनःशिला ] [ १ ] एक प्रकारकी धातु। यह मिट्टीकी तरह पोली होती है और नेपालके पहाड़ोंमें बहुतायतसे होती है। इसे मनोज्ञा, नागजिह्वा, नैपाली शिला, कल्याणिका, रोगशिला, गोला, दिव्यौषधि, कुनटी और मनोगुप्ता भी कहते हैं। इसकी उत्पत्ति लक्ष्मीके रजसे मानी गई है।

**मैना**—काले रंगका एक प्रकारका प्रसिद्ध पक्षी। इसकी चोंच नारंगी लिए हुए पीली होती है, यह पक्षी उतना सुन्दर न होनेपर भी सिखाने पर मनुष्यकी तरह मीठी बोली बोल सकता है। स्थान-भेदसे मैनामें आकृतिगत बहुत विलक्षणता देखी जाती है। जावा, सुमात्रा और पूर्व समुद्रस्थ सभी द्वीपोंमें जो मैना पाई जाती है उसकी आकृति भारतीय पहाड़ी मैनासे स्वतंत्र है। इसे सारिका कहते हैं।

**मैनाक**—पुराणानुसार पर्वतका नाम जो हिमालयका पुत्र माना जाता है। कहते हैं कि इन्द्रसे डरकर यह पर्वत समुद्रमें जा छिपा था। इस कारण यह अबतक सपक्ष है। लंका जाते समय समुद्रकी आज्ञासे इसने हनुमानजीको आश्रय देना चाहा था।

**मोक्ष**—जब आत्मा सब प्रकारके बन्धनोंसे मुक्त होकर परमानन्दमें विलीन हो जाता है, उस अवस्थाको मोक्ष कहते हैं।

**मोती**—१. एक प्रसिद्ध बहुमूल्य रत्न, जो छिछले समुद्रोंमें अथवा रेतीले तटोंके पास सीपीमेंसे निकलता है।

**मोथा**—[घास] १. मुस्तक, नागरमोथा नामक घास। २. उपर्युक्त घासकी जड़ जो औषधिकी भाँति प्रयुक्त होता है। यह तृण जलाशयोंमें पैदा होता है। इसकी पत्तियाँ कुशकी पत्तियोंकी तरह लम्बी-लम्बी और गहरे हरे रंगकी होती हैं। इसकी जड़ बहुत मोटी होती है जिसे सूअर खोदकर खाते हैं।

(देखो मुस्ता)

**मौलसिरी**—[ देखो बकुल ] इस प्रकारका बड़ा सदाबहार पेड़। इसकी लकड़ी अन्दरसे लाल होती है।

## य

**यजमान**—१. वह जो यज्ञ करता हो। दक्षिणा आदि देकर ब्राह्मणोंसे यज्ञ, पूजन आदि धार्मिक कृत्य करानेवाला। २. वह जो ब्राह्मणोंको दान देता हो। ३. महादेवकी आठ मूर्तियोंमेंसे एक मूर्ति।

**यज्ञ**—जिसमें सभी देवताओंका पूजन, अथवा घृत आदि द्वारा हवन हो उसे यज्ञ कहते हैं।

**यज्ञशाला**—यज्ञस्थान। वह मंडप जहाँ यज्ञ होता है।

**यज्ञोपवीत**—यज्ञसूत्र, जनेऊ। यथा-विहित यज्ञ करके यह उपवीत पहनना होता है इसीसे इसको यज्ञोपवीत कहते हैं। सोलह संस्कारोंमेंसे एक संस्कार है। इसका मूल उद्देश्य उपनयन अर्थात् संस्कार करके गुरुके पास विद्याध्ययन करनेके लिये भेजना है।

**यम**—१. संयम, मन इन्द्रिय आदिको वशमें या रोके रखना। २. भारतीय आर्योंके प्रसिद्ध-देवता जो दक्षिण दिशाके दिग्पाल कहे जाते हैं। आजकल ये मृत्युके देवता माने जाते हैं, पापी और पुण्यात्माके पाप पुण्यको विचारकर पापीको नरकमें और पुण्यात्माको स्वर्गमें भेजते हैं।

**यमराज**—( देखो यम )

**यमुना**—१. उत्तर भारतमें प्रवाहित यह पुण्यतोया नदी गढ़वाल राज्यके मध्य हिमालय शैलके यमुनोत्तरी शृङ्गसे ढाई कोस उत्तर और पाँचबाँदर शृङ्गसे चार कोस उत्तर-पश्चिम प्रकट हुई है। हिमालयसे लेकर प्रयागतक अनेक छोटी नदियाँ इसमें आकर मिली हैं और प्रयागमें पहुँचकर त्रिवेणी संगमपर यह स्वयं भी गंगाजीमें मिली है। २. मारकण्डेय पुराणमें लिखा है कि यमुनाजी सूर्यकी कन्या और यमकी भगिनी हैं। यम और यमुना माताके गर्भसे यमज उत्पन्न हुए। इनका वर्ण काला था।

**ययाति**—नहुष राजाके एक पुत्रका नाम। महाभारतमें उनका उपाख्यान इस प्रकार लिखा है कि एक दिन ये शिकार खेलने जंगलमें गए। वहाँ उन्होंने कुएँमें गिरी हुई देवयानीको देखा और बाहर निकाल लिया। पीछे एक दिन शुक्रकी कन्या देवयानी अपनी शर्मिष्ठा आदि दो सहस्र दासियोंके साथ जलविहार कर रही थी। इसी समय ये वहाँ पहुँच गए और जल माँगने लगे। देवयानीसे राजाने कहा—मैं राजपुत्र हूँ, मेरा नाम ययाति है, मैं ब्रह्मचर्य धारण करके वेदका अध्ययन करता हूँ। शिकार करते-करते थक गया हूँ। देवयानीने कहा—दो सहस्र कन्याओं और दासी शर्मिष्ठाकी स्वामिनी मैं आपका वरण करना चाहती हूँ। ययातिने कहा, तुम ब्राह्मण-कन्या हो, मैं क्षत्रिय हूँ विवाह कैसे हो सकता है। देवयानीने यह वृत्तान्त अपनी दासीके द्वारा अपने पिता शुक्रसे कहला भेजा कि इन्होंने मेरा हाथ पकड़कर कुएँसे बाहर निकाला था। अतः आपसे प्रार्थना है कि मेरा विवाह इनके साथ करनेकी आज्ञा दें। शुक्राचार्यके

कहनेपर ययातिने शर्मिष्ठा आदि दासियोंवाली देवयानीसे विवाह कर लिया और अपने घर लौटे। कुछ दिन बाद शर्मिष्ठाने अपनी ऋतु-रक्षाके लिये ययातिसे प्रार्थना की। इसके फलस्वरूप शर्मिष्ठाके भी एक पुत्र उत्पन्न हुआ। देवयानी यह सुनकर बहुत क्रुद्ध हुई और शर्मिष्ठाके पास जाकर कहा कि तुमने काम-लुब्धा होकर घोर पाप किया है। परन्तु शर्मिष्ठाने जब उसे बताया कि उसने एक ऋषिसे अपनी ऋतुरक्षा कराई तब जाकर देवयानी प्रसन्न हुई। अन्तमें जब पोल खुल गई तो देवयानी अपने पिताके घर चली गई। पिताने सारा समाचार सुनकर क्रुद्ध होकर ययातिको शाप दिया कि तुम्हें बुढ़ापा आ जायगा। राजाने सहस्र वर्षतक अपने पुत्र पुरुकी जवानी लेकर यौवनका उपभोग किया।

**यवन**—राजा ययातिके शापसे तुर्वसुके वंश-धर गण लोग सदाचारहीन होकर यवन जातिमें मिल गए। राजा ययातिने तुर्वसुको यह कहकर शाप दिया है :—

यत्त्वं हृदयाज्जातो वयः स्वं न प्रयच्छसि।
तस्मात् प्रजा समुच्छेदं तुर्वसोस्तवप्राप्स्यसि॥
संकीर्णाचारधर्मेषु प्रतिलोमचरेषु च।
पिशिताषु चरंत्येषु मूढ राजा भविष्यसि॥
गुरुदारप्रसक्तेषु तिर्य्यग्योनिगतेषु च।
पशुधर्मेषु पापेषु म्लेच्छेषु त्वं भविष्यसि॥
[महाभारत १।८४। १३–१५]

इससे ज्ञात होता है कि म्लेच्छ और यवन दो जातियाँ हैं। तुर्वसु वंशाय गण यवन देशमें बसनेके कारण सम्भवतः यवन लोग और अनुके वंशधर म्लेच्छ कहलाए। यवन देशोद्भव होनेके कारण इस जातिका नाम यवन पड़ा।

यदोंतु यादवा जातास्तुर्वसोर्यवना स्मृताः
द्रुह्योः सुतास्तु वैभोजा अदेच्छु म्लेच्छजातयः।
[भारत १।८५–८४]

**यवनी**—यवनकी या यवन जातिकी स्त्री—देखो 'यवन'।

**युवराज**—राजाका वह राजकुमार जो उसके राज्यका उत्तराधिकारी हो। राजाका वह सबसे बड़ा लड़का जिसे आगे चलकर राज्य मिलने वाला हो।

**यूथिका**—(देखो जूही)

**योग**—१. अपनी चित्तवृत्तियाँ संसारसे हटाकर ईश्वरमें लगा देना योग कहलाता है। २. अपने प्राण-वायुको शरीरके छओं चक्रों को भेदन करनेवाली कुण्डलिनीके साथ ब्रह्मरन्ध्रमें पहुँचाकर कपाल भेदन कर निकाल देना ही योग-द्वारा शरीर-त्याग करना कहलाता है।

**योगनिद्रा**—युगके अवसानमें विष्णुकी निद्रा।

**योगबल**—वह शक्ति जो योगकी साधनासे प्राप्त हो।

## र

**रजोगुण**—प्रकृतिका वह स्वभाव जिससे जीवधारियोंमें भोग-विलास तथा दिखावेकी रुचि उत्पन्न होती है। यह सांख्यके अनुसार प्रकृतिके तीन गुणोंमेंसे एक है जो चंचलता और भोग-विलास आदिमें प्रवृत्त करने वाला कहा गया है।

**रति**—कामदेवकी पत्नी। यह दक्ष प्रजा-पतिकी कन्या मानी जाती है। दक्षने अपने शरीरके पसीनेसे उत्पन्न करके कामदेवको अर्पित किया था।

**रत्न**—(देखो क्षीर-समुद्र)

**रन्तिदेव**—चंद्रवंशी राजा जिसने प्रतिदिन दो सहस्र बैल तथा दूसरे पशु मारकर माँस-सहित अन्नदान किया था।

**रसायन**—जराव्याधिनाशक औषध जिसके सेवनसे बुढ़ापा और रोग नष्ट हो जाता है। रससे भरा हुआ, रसीला, मनोहर।

राक्षस—ब्रह्माने प्राणियोंकी रक्षाके लिये इनकी सृष्टि की थी। वे भूख-प्याससे व्याकुल होकर अपना कर्तव्य पूछने गए तो ब्रह्माने उन्हें मनुष्योंकी रक्षा करनेकी आज्ञा दी। उनमेंसे कुछने 'रक्षाम' (रक्षा करेंगे) कहा वे राक्षस हो गए। कुछने 'यक्षाम' (यज्ञ करेंगे) कहा वे यक्ष हो गए।

राजहंस—एक प्रकारका हंस होता है। जो बरसात आनेपर झुंड बाँधकर झीलोंके तीरपर उड़ता फिरता है। इसे सोना पक्षी भी कहते हैं।

राजहंसी—राजहंस पक्षीकी नारी।

राज्याभिषेक—ब्राह्मण लोग क्षत्रियोंको वैदिक विधिके अनुसार राजदंड ग्रहण करनेके लिये अभिषिक्त करते थे।

रामगिरि—चित्रकूट पर्वत। कुछ लोग भूलसे रामटेक या रामगढ़को भी रामगिरि बताते हैं।

रावण—रुलानेवालेको रावण कहते हैं। यह ब्रह्माके पौत्र विश्रवाका औरस कैकसीका पुत्र था जो लंकाका राजा और सीताका हरण कर ले गया था।

राशि—सम्पूर्ण खगोल बारह भागोंमें ज्योतिषियोंने बाँट दिया है। वे १२ भाग ये हैंः—मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुम्भ, मीन।

रुद्र—[१] जगत्‌की सृष्टि करते समय ब्रह्माकी भौंहोंके बीचसे क्रोध-रूपसे रुद्रदेवका उत्पत्ति हुई थी। भागवतके अनुसार उनकी संख्या ११ है—अज, एकपाद, अहिब्रध्न, पिनाकी, अपराजित, त्र्यम्बक, महेश्वर, वृषाकपि, शम्भु, हर, और ईश्वर। गरुड़पुराणके अनुसार अज, एकपाद, अहिब्रध्न, त्वष्टा, विश्वरूप, हर बहुरूप, त्र्यम्बक, अपराजित, वृषाकपि, शम्भु, कपर्दी और रैवत ये ११ रुद्र हैं।

रुद्राक्ष—रुद्राक्ष नामके प्रसिद्ध वृक्षका बीज है जिसकी माला धारण करना शास्त्रमें बहुत कल्याणकर माना गया है।

रुरु—कस्तूरी मृग।

रेवती—बलरामकी पत्नी, राजा रेवतीकी कन्या, जिसका विवाह ब्रह्माकी आज्ञासे बलराम के साथ हुआ था।

रेवा—(देखो नर्मदा।)

रोहू—एक प्रकारकी मछली।

## ल

लकार—लट्, लिट्, लुट, लृट्, लेट्, लोट्, लङ्, लिङ् लुङ्, लृङ्, दश हैं। वर्तमान कालमें लट्, परोक्षकालमें लिट् अनद्यतन भविष्यमें लुट्, अनद्यतन संशयित भविष्यमें लृट्, आमन्त्रण तथा विधि अर्थमें लेट् [जिसका प्रयोग केवल वेदमें होता है], आशीर्वादमें लोट्, अनद्यतन भूतमें लङ्, आशीर्वाद तथा आमन्त्रण आदि में लिङ्, अनद्यतन भूतमें लुङ्, कारण कार्यके विषयमें जो भविष्यत्‌के लिये हो लृङ्का प्रयोग होता है।

लंका—रावणकी राजधानी जो भारतसे दक्षिणमें थी।

लव—सीता और रामके पुत्र थे। इनका नामकरण लव (गौकी पूँछ) से अभिषेक करने के कारण हुआ था। वाल्मीकिने इन्हें रामायण पढ़ायी था।

लवणासुर—यह असुर था जो विश्ववसुकी कन्या अनलाकी पुत्री कुम्भीनसीके गर्भसे उत्पन्न हुआ। इसके पिताका नाम मधु था, जिसने महादेवजीके प्रसादसे शूल प्राप्त कर लिया था। इसके अत्याचारको शान्त करनेके लिये रामचन्द्रजीने शत्रुघ्नको भेजा था और उन्हींके द्वारा इसका वध हुआ था।

लवली—एक फल विशेष, जिसे हरफारे-वरी कहते हैं।

लास्य—कोमल नृत्य, जिसकी रचना पार्वतीजीने की। भाव और तालके साथ कोमल अंगोंके द्वारा विशेषतः स्त्रियोंके द्वारा शृङ्गार आदि कोमल रसोंके उद्दीपनके लिये यह नृत्य होता है। इसके दो भेद हैं, क्षुरित और यौवत। इसके दस अंग हैं—गेयपद, स्थितपाठ, आसीन, पुष्पगण्डिका, प्रच्छेदक, त्रिगूढ, सैन्धवाख्य द्विगूढक, उत्तमोत्तम और युक्तप्रत्युक्त।

लू—गर्मीके दिनोंमें चलनेवाली गर्म हवा जिसके लगनेपर तीव्र ज्वर हो जाता है और मृत्यु भी हो जाती है। लू लगनेपर कच्चे आम भूनकर उसकी लुगदी बनाकर शरीरपर लेप करनेसे और कच्चा आम भूनकर उसका पना बनाकर पीनेसे भी लू का प्रभाव कम हो जाता है। साथमें प्याज रखनेसे भी लू नहीं लगती।

लोक—(सात) देखो भुवन।

लोकपाल—आठो दिशाओंके अलग-अलग लोकपाल हैं। (देखो दिक्पाल।)

लोकालोक—(पर्वत)—यह पर्वत पृथ्वीके चारों ओर परकोटेके समान खड़ा है। इसके कुछ भागमें सूर्यका प्रकाश दिखाई देता है और कुछमें नहीं, इसीलिये इसका नाम लोकालोक है। ब्रह्माने इस पर्वतपर चारों ओर ऋषभ, पुष्पचूड, वामन और अपराजित नामके चार दिग्गज स्थापित किए हैं।

लोध—[लोध्र]—एक वृक्ष जो भारतके सभी जंगलोंमें होता है। इसका छिलका चमड़ा सिझाने और रँगनेके काम आता है। यह पेड़ १० से १२ फुट ऊँचा होता है। इसकी जड़के चूर्णसे अबीर बनता है।

लौहित्य [नदी] या ब्रह्मपुत्र—शान्तनु मुनि जब हरिवर्षमें हिरण्यगर्भ मुनिकी कन्या अमोघाके साथ रहते थे तभी एक दिन अमोघाको अकेली पाकर ब्रह्मा उस पर मोहित होकर उसपर बलात्कार करनेके लिये उद्यत हो गए किन्तु अमोघा घरमें घुस गई और ब्रह्मा अपना वीर्य वहीं छोड़कर चले गए। जब शान्तनु मुनिने लौटकर यह सब देखा-सुना तो उन्होंने अपनी पत्नीको ब्रह्म-वीर्य पी जानेको कहा। बहुत देरतक पत्नीसे वाद-विवाद करनेके पश्चात् शान्तनु उसे पी गए। कुछ दिनके पश्चात् वह तेज अमोघाके गर्भसे जलराशि बनकर उत्पन्न हुआ जिसके बीचमें नीलाम्बर, रत्नमाला तथा किरीट पहने चतुर्भुज गौर वर्णवाला मगर पर चढ़ा हुआ एक पुत्र दिखाई दिया। यह जल कैलास, संवर्तक, गन्धमादन और जारुधि नामक पहाड़ोंके घाटीके बीचमें रख दिया गया। जब परशुराम अपनी मातृ-हत्याका पाप छुड़ाने उस कुण्डमें स्नान करने गए तब लोकहितके लिये उन्होंने पहाड़ काटकर उस जलको नदी बनाकर बहा दिया। लोहित सरोवरसे निकलनेसे उसका नाम लौहित्य पड़ गया और ब्रह्माका अंश होनेसे ब्रह्मपुत्र कहलाया।

व

वज्र—इन्द्रने दधीचिकी हड्डीसे विश्वकर्माके द्वारा वृत्रासुरको मारनेके लिये जो अस्त्र बनवाया उसे वज्र कहते हैं।

वत्स [देश]—प्रयागके चारों ओरका देश जिसकी राजधानी प्रतिष्ठानपुरी (वर्तमान झूँसी थी।)

वनायु [देश]—अरब देश, जहाँके घोड़े प्रसिद्ध होते थे।

वन्दी—अपने आश्रयदाता राजाओंकी विरुदावली कहने वाले भाट।

वराह—विष्णुका तीसरा अवतार। जब प्रलय सागरमें पृथ्वी डूब गई तब ब्रह्माकी नाकसे अँगूठे भरका एक वराह-पोतक निकला जो निकलते ही आकाशतक बढ़ गया। उन्होंने

अपने दाँतोंसे पृथ्वीको पकड़कर बाहर निकाला और उस दैत्य हिरण्याक्षको मारा जो पृथ्वीको नीचे रसातलमें लेगया था।

**वरतन्तु** [ऋषि]—जिन्होंने अपने शिष्य कौत्ससे इतनी गुरु-दक्षिणा माँगी कि वह उस गुरु-दक्षिणाके लिये रघुके पास पहुँचा और रघुने जिसे चुका दिया।

**वरदा** [नदी]—हिमालयसे निकली हुई नदी जिसके तटपर अट्ठारह भुजावाली देवीकी मूर्ति है।

**वर्ण**—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र।

**वर्णमाला**—बारह खड़ी। अ से लेकर ह तक वर्ण।

**वल्कल**—१. पेड़की छाल। २. पेड़की छालसे बने हुए वस्त्र।

**वशिष्ठ या वसिष्ठ**—मुनि। ये ब्रह्माके प्राणसे उत्पन्न हुए थे। कर्दमकी पुत्री अरुन्धती इनकी पत्नी थी। ऋग्वेदके सप्तम मंडलका अधिकांश वशिष्ठकी कृति है। जब मित्र और वरुणका वीर्य वसतीवर नामक यज्ञकुंभमें गिरा उससे अगस्त्य और वशिष्ठकी उत्पत्ति हुई। [ देखो अगस्त्य ] इन्होंने इसलिये सूर्यवंशका पौरोहित्य स्वीकारा था कि उस वंशमें राम जन्म लेंगे।

**वषट्**—यज्ञोंमें आहुति देते समय इसका उच्चारण किया जाता है। देवताओंको स्वाहा, श्रौषट्, वौषट्, वषट् और स्वधा शब्दोंके साथ आहुति दी जाती है।

**वसन्तोत्सव**—फाल्गुनकी पूर्णिमाके दिन यह उत्सव मनाया जाता है। उस दिन वसन्त कालमें जो चन्दनके साथ आमकी मंजरी खाता है वह निश्चय हा सौ वर्षतक सुखसे जीवन बिताता है।

**वामन**—विष्णुका पाँचवाँ अवतार। ( देखो बलि )

**वायव्य** [अस्त्र]—मंत्रसे चलाया हुआ वह बाण जिसके चलाते ही आँधी चलने लगती है।

**वार्त्ता**—वैश्यकर्म अर्थात् कृषि, गोरक्षा, व्यापार और कुसीद (महाजनी)।

**वारुणास्त्र**—मंत्रसे चलाया हुआ वह बाण जो जल बरसा दे।

**वाल्मीकि या वाल्मीक**—प्रचेता ऋषिके वंशमें दसवें पुरुष। तमसाके तटपर इनका आश्रम था। ये प्रारम्भमें ब्राह्मण-पुत्र होते हुए भी किरातका काम करते थे। शूद्रासे विवाह करके इन्होंने उससे कई सन्तानें उत्पन्न कीं। एक बार इन्होंने ऋषियोंको भी घेर लिया। उन्होंने कहा कि जो पाप तुम करते हो उसमें तुम्हारे परिवारवाले भागी हैं या नहीं। जब परिवार वालोंने अस्वीकृति दे दी तब इन्हें ज्ञान हुआ और इन्होंने मुक्तिका उपाय पूछा। उन्होंने 'राम' नाम जपनेको कहा तो ये उलटा करके 'मरा मरा' जपने लगे यहाँ तक कि इनके शरीरपर बाँबी उठ आई। तबसे इनका नाम वाल्मीकि या वाल्मीकि हुआ। इन्होंने राम-जन्मसे बहुत पहले रामायणकी रचना कर दी थी। प्रथम कवि होनेके कारण इन्हें आदिकवि भी कहते हैं। सीता-वनवासके समय इन्होंने ही रामके पुत्र लव और कुशको शिक्षा-दीक्षा दी थी।

**वासवदत्ता**—अवन्तिके राजा चंड प्रद्योतकी कन्या जिसे वत्सराज उदयन हर ले गया था।

**वासुकि या वासुकी**—नागोंका राजा। आठ प्रधान नागोंमेंसे एक। (देखो नाग)।

**विद्याधर**—एक देवयोनि, जिसके अन्तर्गत खेचर, गन्धर्व और किन्नर आते हैं।

**विष्णु**—सृष्टिका भरण-पोषण करनेवाले देवता जो क्षीरसागरमें शेषनागपर शयन करते हैं और जिनकी नाभिसे उत्पन्न कमलमेंसे ब्रह्माकी उत्पत्ति हुई है।

विजया—१. पार्वतीकी सखी जो गौतमकी कन्या थी। २. वनदेवी।

विजित्वर—वह रथ जिसपर चढ़कर विजय अवश्य मिलती है।

विदर्भ [ देश ]—वर्तमान हैदराबादके उत्तरमें बरार प्रदेश।

विदूर [पर्वत]—वह पर्वत जहाँ वैदूर्यमणि मिलती है।

विन्ध्याचल—भारतके मध्यमें पूर्वसे पश्चिम तक फैला हुआ पर्वत ( देखो अगस्त्य। )

विराध—[ राक्षस ] इसके पिताका नाम सुपर्जन्य और माताका नाम शतह्रदा था। पिछले जन्ममें वह तुम्बरु नामका गन्धर्व था जो वैश्रवणके शापसे राक्षस हो गया था। लक्ष्मणके हाथसे इसकी मृत्यु हुई।

विल—१. एक प्रकारके घोड़े; २. उच्चैःश्रवा घोड़ा।

विशाखा—सत्ताईस नक्षत्रोंमेंसे सोलहवाँ नक्षत्र। इसका रूप तोरणाकार है और इसमें चार तारे हैं। यह नक्षत्र दो भागोंमें बँटा है इसलिये इसके दो देवता हैं—इन्द्र और अग्नि।

विश्वकर्मा—देव शिल्पी जो सब प्रकारके शिल्प-शास्त्रके आविष्कर्ता माने जाते हैं। ये प्रभास नामक वसुके औरस तथा बृहस्पतिकी ब्रह्मचारिणी बहिनके गर्भसे उत्पन्न हुए थे। इन्होंने ही देवताओंके लिये विमान बनाए थे।

विश्वजित्—वह यज्ञ जिसमें सब कुछ दक्षिणामें दे दिया जाता है।

विश्वामित्र—इन्होंने क्षत्रियवंशमें जन्म लेकर ब्राह्मणत्व प्राप्त किया और सात ब्रह्म महर्षियोंमें गिने जाने लगे। इनके पिताका नाम गाधि था।

विश्वावसु [ गन्धर्व ]— अमरावतीका निवासी गन्धर्व।

विष्कम्भक—नाटकके किसी अङ्कके प्रारम्भमें संक्षेपसे जो विषय कहा जाता है उसे विष्कम्भक कहते हैं। जहाँ एक या दो मध्यम पात्रोंसे कहलाया जाता है वहाँ शुद्ध, जहाँ नीच तथा मध्यम पात्रोंसे कहलाया जाता है वहाँ संकीर्ण या विमिश्र कहा जाता है।

वीणा—वह तारका बाजा जिसके दोनों ओर दो तुम्बियाँ होती हैं और बीचके डंडेपर सात तार खिंचे रहते हैं। महादेवकी वीणा लम्बी, सरस्वतीकी कच्छपी, नारदकी महती और तुम्बुरकी कलावती कहलाती है।

वीरासन—( देखो पद्मासन ) इस आसनसे बैठकर साधक साधना करते हैं।

बृहस्पति—अङ्गिराके पुत्र और देवताओंके गुरु। धर्मशास्त्रके प्रयोक्ता और नवग्रहोंमें पंचम।

वेत्रवती—बेतवा नदी जो मालवासे निकलकर कालपीके पास यमुनामें मिली है।

वेद—ऋक्, यजु, साम, और अथर्व।

वेदांग—[ ६ ] शिक्षा, कल्प, निरुक्त, छन्द, ज्योतिष और व्याकरण।

वेदान्ती—वेदान्त जाननेवाला। विरक्त।

वेदी—यज्ञके लिये स्वच्छ की हुई भूमि। जो विशेष मापके अनुसार लम्बी, चौड़ी, गहरी और ऊँची बनाई जाती है।

वेला—(देखो ज्वार)

वैखरी—कण्ठसे उत्पन्न होनेवाली वाणी जो उच्च व गम्भीर सुनाई पड़े।

वैजयन्ती—एक प्रकारकी माला जो पाँच रंगोंकी और घुटनों-तक लटकी होती है। इसे श्रीकृष्णजी पहनते थे।

वैतालिक—चारण या वन्दी जो प्रातःकाल मङ्गल-गीत तथा वाद्य बजाकर राजाओंको जगाते थे।

वैदूर्य [ मणि ]—पीले रंगकी मणि जिसके देवता केतु हैं। इसके धारण करनेसे

केतुका दोष नष्ट हो जाता है। इसे लहसुनियाँ कहते हैं।

वैभ्राज—(देखो नन्दन-वन)

वैयाकरण—व्याकरण जाननेवाला।

वैष्णव [ बाण ]—विष्णुका बाण।

व्यूह—शत्रुसे रक्षा करनेके लिये जो सेनाका विशेष संगठन किया जाता है उसे व्यूह कहते हैं। वह व्यूह चार प्रकारका होता है; दण्ड, भोग, मण्डल और असंहत और इनके भी बहुतसे भेद हैं।

व्रत—किसी विशेष पर्वपर विशेष प्रकारका आहार-विहार-सम्बन्धी आचारका पालन करना।

## श

शक्रावतार—गंगाके तटपर वह तीर्थ जहाँ शकुन्तलाकी अंगूठी गिर पड़ी थी। वर्तमान सोरों जो बदायूँ जिलेमें है।

शृङ्गार—नवरसोंमें प्रधान। इसे भरतने रसराज माना है। इसमें दो आलम्बन होते हैं नायक और नायिका, सभी संचारियों और नवों अनुभावोंका प्रयोग होता है। इसका स्थायी भाव रति है—पुंसः स्त्रियां स्त्रियः पुंसि संयोगं प्रति या स्पृहा। स शृंगार इति ख्याता रति-क्रीड़ादि कारणम्॥ इसके दो भेद हैं—विप्रलम्भ और संभोग। जहाँ नायक या नायिकाका अनुरागसे परिपूर्ण रहनेपर अपने अपने अभि-लषित लोगोंके साथ संयोग नहीं होता वहाँ विप्रलम्भ शृङ्गार होता है। जिस समय दम्पतिके दर्शन, स्पर्शन, चुम्बन एवं परिरम्भण आदिका संघटन होता है, उस समय संभोग शृंगारकी उत्पत्ति होती है। बिना विप्रलम्भ सम्भोग कभी परिपुष्ट नहीं हो सकता।

न विना विप्रलंभेन सम्भोगः पुष्टिमश्नुते।
कषायिते हि वस्त्रादौ भूयान्रागो विवर्धते॥

शकुन—शुभाशुभ-सूचक लक्षण—जिन चिह्नों को देखनेसे शुभ और अशुभ जाना जा सके।

शक्ति [ शस्त्र ]—बर्छा जो फेंककर मारा जाय।

शची [ पौलोमि ]—इन्द्रकी पत्नीका नाम जो दानवराज पुलोमकी कन्या थी।

शतघ्नी—बर्छी, एक प्रकारका शस्त्र। यह किसी बड़े पत्थर या लकड़ीके कुन्देमें बहुतसे कील काँटे ठोंककर बनाया जाता है। इसका व्यवहार युद्धके समय शत्रुओं पर फेंककर होता था। यह शस्त्र दुर्गके चारों ओर रक्खा जाता था।

दुर्गञ्च परिखोपेतं चयाट्टालक-संयुतम्।
शतघ्नी-यंत्रमुख्यश्च शतशश्च समावृतम्॥

शब्दवेधी [बाण]—एक प्रकाश का बाण। शब्दोच्चारणके साथ ही जो तालु छेदकर ऊपर निकलता है।

शम्बूक—शूद्र तपस्वी, जिसकी तपस्याके कारण त्रेता-युगमें रामराज्यमें एक ब्राह्मणका पुत्र अकाल मृत्युको प्राप्त हुआ था। उसे रामने मारकर मृत ब्राह्मण-पुत्रको पुन-रुज्जीवित किया।

शमी—एक प्रकारका वृक्ष, जो यज्ञके काममें आता है। भारतके प्रायः सभी प्रदेशोंमें पाया जाता है। बंगाल और बिहारमें अधिक होता है। इसकी लकड़ी खदिर जैसी होती है। इस जातिके लाल पत्तेवाले वृक्ष अग्निगर्भ कहलाते हैं।

शरत्—आश्विन और कार्तिक मासमें यह ऋतु मानी जाती है। यह काल उष्ण, पित्त-वर्द्धक और मानवोंके लिये बलप्रद होता है। शरत्कालमें वायु प्रशमित और पित्त प्रकुपित होता है। इस कालमें जन्म लेनेवाला मनुष्य उत्तम कार्य करनेवाला, तेजस्वी, पवित्र, सुशील, गुणवान्, सम्माजी और धनी होता है।

शरभ—एक प्रकारका मृग जिसके आठ पैर होते थे। यह सिंहसे भी अधिक बलवान् होता था। अपने लम्बे कंठसे यह कुएँमें मुंह डालकर पानी पी लेता था। इसकी जाति नष्ट हो गई है।

शरभंग—ये महर्षि दक्षिणमें रहते थे। बनवासके समय भगवान् रामने इनका दर्शन किया था।

शर्मिष्ठा—[ देखो ययाति ]।

शल्लकी—सलईका पेड़। ( देखो शाल )

शस्त्र—खड्ग या तलवार। जो हाथसे पकड़ कर चलाया जाय उसे शस्त्र और जो फेंककर चलाया जाय उसे अस्त्र कहते हैं।

शातकर्णि—ये ऋषि पंचाप्सर नामके क्रीड़ा-सरोवरमें तप करते थे। पहले ये तप करते समय मृगोंके साथ घास चरते थे। तब इन्द्रने पाँच अप्सराओंको भेजकर इन्हें तपसे विरत कर दिया।

शाप—अहित कामना-सूचक शब्द, जो ऋषि या तपस्वी लोग किसी पर रुष्ट होकर कहते थे और जो अवश्य पूरा होता था।

शान्तिजल—जो जल पूजाके पश्चात् शान्तिके निमित्त घरके रहनेवाले व्यक्तियों पर छिड़का जाता है।

शार्ङ्ग [ धनुष ]—विष्णुके हाथमें रहनेवाला धनुष जो दधीचि ऋषिकी हड्डीसे बना था।

शाल—शालका पेड़। हिमालयकी तराईमें सतलजसे आसाम-तक तथा मध्य भारतमें इसके घने जंगल हैं। यह वृक्ष सीधा लँबा बढ़ता है। और इसके पत्ते बड़े-बड़े होते हैं। इसकी छालमें छेद करने-पर गुग्गुल निकलता है। इसके वृक्षमें छोटे-छोटे फूलके गुच्छे लगते हैं जिन्हें तोड़कर कोल स्त्रियाँ संध्याको अपने जूड़ेमें खोंस लेती हैं।

शाल्मली—( देखो सेमर या सेमल )

शास्त्र—वे प्राचीन ग्रन्थ जिनमें मनुष्योंके लिये अनेक प्रकारके कर्त्तव्य बताए गए हैं तथा अनुचित कर्त्तव्योंका निषेध किया गया है। हमारे यहाँ वे ही शास्त्र प्रामाणिक माने गए हैं जो वेद-मूलक हैं। इनकी संख्या १८ है—शिक्षा, कल्प, व्याकरण निरुक्त, ज्योतिष, छन्द, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद, मीमांसा, न्याय, पुराण, आयुर्वेद, धनुर्वेद, गन्धर्ववेद, और अर्थशास्त्र। इन १८ शास्त्रोंको १८ विद्याएँ भी कहते हैं।

शिप्रा [ सिप्रा या क्षिप्रा]—उज्जैनके पास बहनेवाली नदी। जब वशिष्ठने अरुन्धतीके साथ विवाह किया उस समय ब्रह्मा, विष्णु और महादेवने उन्हें शान्तिजल और आशीर्वाद दिया। वह शान्तिजल पहले मानस पर्वतकी कन्दरामें और पीछे सात धाराओंमें विभक्त होकर मानस-पर्वतसे हिमालय पर्वतकी गुहा, शिखर और सरोवरमें पृथक्-पृथक् भावसे गिरा। उससे शिप्र सरोवर बहुत बढ़ने लगा। पीछे विष्णुने चक्र-द्वारा गिरिश्रृंगको काटकर उस प्रवृद्ध जल-राशिको पुण्यतमा नदी बनाकर पृथिवीपर भेजा। शिप्र सरोवरसे इसकी उत्पत्ति हुई, इसीसे इसका नाम शिप्रा हुआ। इसमें नहानेसे सभी पाप नष्ट हो जाते हैं। कार्तिक मासकी पूर्णिमा तिथिको इसमें नहानेका विशेष माहात्म्य है।

शिरीष—सिरसका पेड़ जिसके फूल बड़े कोमल होते हैं।

शिलाजीत—पहाड़में उत्पन्न होनेवाली औषधि विशेष। गर्मीके दिनोंमें सूर्यकी किरणों द्वारा सन्तप्त पर्वतोंसे जो धातुसार निकलता है, उसीको शिलाजीत कहते हैं। यह चार प्रकारका होता है—१. सौवर्ण जो जवा पुष्पकी तरह लाल कटु, मधुर, तीता, शीतवीर्य और कटुविपाक होता है। २. राजत जो श्वेतवर्ण,

शातवीर्य, कटुरस, और मधुर-विपाक होता है ३. तामस जो मयूर कण्ठके समान् प्रभाविष्ट, तीक्ष्ण और उष्णवीर्य होता है। ४. आयस जो, जटायुके पंख जैसा आभाविष्ट, तीता, लवणरस, कटुविपाक, और शीतवीर्य होता है। यही सबसे श्रेष्ठ है।

शुक्र [ग्रह] नवग्रहमें पाँचवाँ ग्रह। यह शुभग्रह है। यदि बुरे स्थानमें न हो तो मानवका कल्याण करता है। सुख, श्री, विलास, भूषण, विज्ञान-शास्त्र, भगिनी, स्त्री, संगीत और कविता-शक्ति देनेवाले हैं।

शुक्राचार्य—ये दैत्योंके गुरु और भृगु ऋषिके पुत्र थे। इनकी कन्याका नाम देवयानी तथा पुत्रोंका षण्ड और अमर्क था। देवगुरु बृहस्पतिके पुत्र कचने इनसे संजीवनी विद्या सीखी थी [देखो ययाति और कच]।

शूर्पणखा—रावणकी बहिन। विश्रवा ऋषिके औरस और कैकसीके गर्भसे इसका जन्म हुआ था। भगवान् रामचन्द्र जब दण्डकारण्यमें गए थे उस समय काम-पीड़ित होकर रामके पास ब्याह करनेकी इच्छासे आई थी। रामके संकेतसे लक्ष्मणने इसके नाक-कान काट डाले। इसीका बदला लेनेके कारण रावणको छद्म-वेश बनाकर सीताको हरण करना पड़ा। इसका नख सूपके समान था।

शूली—लोहेकी वह नोकदार दिल्ली जिसपर अपराधीको गुदाकी ओरसे टाँगते थे और वह बिंधकर मर जाता था।

शेफालिका—एक प्रकारका पुष्प विशेष। शरत्कालमें इसमें फूल लगते हैं। इस ऋतुके अतिरिक्त इसका पुष्प पूजामें चढ़ाना निषिद्ध है। इसके पत्तेका रस सेवन करनेसे सभी प्रकारके ज्वर नष्ट होते हैं। इसकी गंध कड़वी और मीठी होती है। इसकी प्रत्येक सींकमें अरहरकी पत्तियोंके समान पाँच पाँच पत्तियाँ होती हैं। जिसका ऊपरी भाग नीला और नीचेका भाग सफेद होता है। इसकी अनेक जातियाँ हैं। किसीमें काले और किसीमें सफेद पुष्प लगते हैं। फूल आमके मौरके मंजरीके समान लगते हैं और केशरिया रंगके होते हैं। इसकी माला प्रणयी जनोंको बहुत प्रिय है।

शेषनाग—जब यह जगत् प्रलय कालमें नष्ट हो जाता है तब भगवान् लक्ष्मीके साथ क्षीरसागरमें शेषके फणकी छायामें शयन करते हैं। ये अपना पूर्व फण फैलाकर कमल पुष्पसे उन्हें आच्छादित करते हैं, उत्तर फणसे भगवान्के सिर एवं दक्षिण फणसे पाँव ढके रहते हैं, पश्चिम फणको फैलाकर भगवान् पर पंखा झलते हैं, ईशान फणके द्वारा शंख, चक्र, नन्द, खड्ग, दोनों तूणीर तथा गरुडको ढकते हैं एवं आग्नेय फणके द्वारा गदा, पद्म प्रभृति धारण किए रहते हैं। इस प्रकार भगवान् विष्णु प्रलयके समय शयन किया करते हैं।

शेषशय्या—(दे०–शेषनाग)

श्येन—(देखो लाज)

श्राद्ध—शास्त्र-विधानके अनुसार पितरोंको तृप्त करनेके लिये जो कर्म किया जाता है उसे श्राद्ध कहते हैं। इसमें अन्नआदिके दानका विशेष माहात्म्य है।

संस्कृत-व्यंजनादयश्च पयोदधिघृतान्वितम्।
श्रद्धया दीयते यस्मात् श्राद्धं तेन निगद्यते॥

श्रीवत्स—विष्णु के वक्षस्थल-पर अंगुष्ठके बराबर श्वेत बालकोंका दक्षिणावर्त्त भौंरीकासा चिह्न जो भृगुके चरण-प्रहारका चिह्न माना जाता है।

श्रुति—वेदको श्रुति और धर्मशास्त्रको स्मृति कहते हैं। जहाँ वेद और धर्मशास्त्रका विरोध पड़ता है यहाँ श्रुति ही प्रमाण मानी जाती है। श्रुतिद्वैधे स्मृतिद्वैधे श्रुतिरेव गरीयसी।

ष

षड्ज—संगीतमें सप्तकका पहला स्वर। मोरका शब्द षड्ज माना जाता है।

स

संस्कार—अशुद्धि दूर करनेकी क्रिया। शास्त्रोंके अनुसार इस प्रकारके संस्कारसे जीवकी शुद्धि होती है—गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूडाकर्म, कर्णवेध, केशान्त, यज्ञोपवीत, वेदारम्भ, समावर्तन, विवाह, गार्हपत्य, और अन्त्येष्टि नामक १६ संस्कार माने गए हैं।

सगर—सूर्यवंशमें बाहु नामक प्रतापी राजा थे। इनकी स्त्रीका नाम यादवी था। एक दिन अकस्मात् इनके ऊपर शत्रुओंने चढ़ाई कर दी। युद्धमें बाहु परास्त हुए और पत्नीके साथ जंगलमें भाग गए। उस समय इनकी पत्नी गर्भिणी थी। यादवीकी सपत्नीको जब ज्ञात हुआ कि यादवी गर्भिणी है तो उसने उसे विष पिला दिया पर उससे कोई अनिष्ट नहीं हुआ। राजाकी मृत्यु जंगलमें ही हो गई। रानी जब राजाके साथ सती होने जा रही थी उसी समय और्व ऋषिने वहाँ आकर उसे रोक दिया। समय पूरा होने पर एक पुत्र उत्पन्न हुआ। और्वने उसका जात संस्कार किया और विषकर्म-पान करनेके कारण उसका नाम सगर रखा। और्वने ही उन्हें वेद-शास्त्र और शस्त्र-विद्याकी शिक्षा दी। उन्होंने हैहय आदि शत्रुओंको मार डाला। राजा सगर इस प्रकार शत्रुओंको परास्त करके राजसिंहासन पर बैठे। इनकी दो रानियाँ थीं—वैदर्भी और शैव्या। इन्हें शंकरजी ने वर दिया था कि एक पत्नीसे ६० सहस्र पुत्र होंगे तथा उनका नाश होगा। एक वंशधर पुत्र होगा। कुछ दिन पश्चात् वैदर्भीके गर्भसे एक कूष्मांड (कद्दू) उत्पन्न हुआ और शैव्याके गर्भसे वीर्यवान पुत्र। राजा उस कूष्मांड (कद्दू) को फेंकने जा रहे थे कि आकाशवाणी सुनाई दी 'हे राजन् इसमें तुम्हें ६० सहस्र पुत्र उत्पन्न होंगे।' राजाने उस कद्दूमेंसे एक एक बीज निकलवाकर घृत-कुण्डमें रख दिया और उसकी रक्षाके लिये एक धात्री नियुक्त कर दी। कुछ दिन पश्चात् उसमेंसे एक-एक करके ६० सहस्र बलिष्ठ पुत्र उत्पन्न हुए। ये लोग देवताओंके प्रति अत्याचार करने लगे। कुछ दिन पश्चात् राजा सगरने अश्वमेध यज्ञ प्रारम्भ किया। घोड़ेके साथ उनके ६० सहस्र पुत्र रक्षाके लिये चले। कुछ दूर पर घोड़ा लुप्त हो गया। राजपुत्रोंने राजासे सब घटनाएँ कहीं। राजाने उन्हें खोजनेकी आज्ञा दी। वे सब खोजते-खोजते कपिल मुनिके आश्रममें पहुँचे। वहीं बँधे हुए घोड़ेको देखकर इन लोगोंने उन्हें कपिलजीको दुत्कारना प्रारम्भ किया। ऋषिकी क्रोध-पूर्ण दृष्टिसे वे ६० सहस्र पुत्र वहीं जलकर भस्म हो गए। फिर राजा सगरके पौत्र तथा असमंजसके पुत्र राजा भगीरथ कठिन तपस्या करके गङ्गाको लाए और इन सबका उद्धार किया।

संजीवनी—१. जीवन देनेवाली औषधि। २. एक विद्या जिसके प्रभावसे मृतक भी जी उठता है। शुक्राचार्यको वह विद्या आती थी इससे कोई दैत्य मरता ही नहीं था। तब देवताओंने बृहस्पतिके पुत्र कचको शुक्राचार्यके पास यह विद्या सीखने भेजा। वहाँ दैत्योंने कई बार कचका वध किया किन्तु शुक्राचार्यने उसे जिला दिया। तब असुरोंने उसे मारकर उसका माँस शुक्राचार्य को खिला दिया। तब शुक्राचार्यके मन्त्रसे कच उनका पेट फाड़कर निकल आया और फिर उसने अपने गुरुको भी जिला दिया।

सतोगुण या सत्वगुण—सत्व, रज और तम नामक तीन गुणोंमें से एक। यह गुण जिसमें

होता है वह प्रसन्न, प्रेमी, धैर्यशाली और मेधावी होता है।

सन्धि—[नाटककी ५ सन्धियाँ] मुख-सन्धि प्रतिमुख-सन्धि गर्भ-सन्धि, विमर्श-सन्धि, निर्वहण-सन्धि।

सन्निपात—वह अवस्था, जब कफ, वात पित्त बिगड़ जाते हैं और मनुष्य ज्वरमें बकने-झकने लगता है।

संन्यास—ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास नामक चार आश्रमोंमें से चौथा आश्रम। ७५ वर्षकी अवस्थामें घरबार छोड़कर केवल ईश्वर-प्राप्तिमें लगना।

सप्तमातृका—(देखो मातृकाएँ।)

सप्तर्षि—कश्यप, अत्रि, वशिष्ठ, विश्वामित्र, गौतम, जमदग्नि, भरद्वाज तो इस वैवस्वत मन्वन्तरके सप्तर्षि हैं। प्रारम्भिक सप्तर्षि ये हैं जो ब्रह्माके मानस पुत्र थे—मरीचि, अत्रि, पुलह, पुलस्त्य, क्रतु, अंगिरा और वशिष्ठ। प्रत्येक मन्वन्तरमें अलग-अलग सप्तर्षि होते हैं।

समिध—यज्ञ करनेके लिये अर्क, पलाश या गूलरकी प्रादेश भरकी [अंगूठेसे तर्जनी तकके नापकी] उस टहनीको कहते हैं जिसमें आगे फुनगीके पत्ते हों और पूरा छिलका हो। यह समिधा अँगूठेके बराबर मोटी होनी चाहिए और हरी होनी चाहिए। निशीर्ण समिधसे हवन करनेसे आयुक्षय, निष्पत्रसे पुत्रनाश, छोटीसे पत्नीनाश, टेढ़ी होनेसे बन्धुनाश, कीड़ा खाई होनेसे रोग, दो टुकड़ोंमें फटी होनेसे विद्वेष, बड़ी होनेसे पशुनाश और अधिक मोटी होनेसे बन्धुनाश होता है। रविके होममें अर्ककी, सोमकेमें पलाशकी, मंगलकेमें खैरकी, बुधकेमें अपामार्ग या चिरचिटेकी, गुरुकेमें पीपलकी, शुक्रकेमें गूलरकी, शनिकेमें शमीकी, राहुकेमें दूर्वाकी और केतुके होममें कुशाकी समिधा काममें लानी चाहिए।

समुद्र—[सात] लवंग, इक्षु, दुग्ध, दधि, सुरा, घृत, महासमुद्र।

सम्पाति—[पक्षी] श्येनीके गर्भसे अरुणका पुत्र, जटायुका बड़ा भाई। जब इन्द्रने वृत्रासुरको मार डाला, तब यह इन्द्रको जीतनेके लिये सुरपुर गया। वहाँ जब सूर्यकी ज्वालासे जटायुके पंख जलने लगे तब सम्पातिने उसपर छाया कर ली। तब सम्पातिके भी पंख जल गए और वह विन्ध्याचलपर आ गिरा। जब हनुमान आदि सीताको ढूँढने जा रहे थे उस समय समुद्र तटपर सम्पातिने ही उन्हें लंकाका मार्ग दिखाया था और उसी समय उसे पंख भी निकल आए थे।

सम्मोहन—वह अस्त्र जिसके चलानेसे सब जड़वत् हो जायँ।

सरकंडा—सरपतकी जातिकी एक झाड़ी जिसके बीचसे गाँठवाली छड़ियाँ निकलती हैं।

सरस्वती—१. देवी, शुक्लवर्णा, वीणाधारिणी, वेद-शास्त्रकी जननी, विद्याकी देवी। ये ब्रह्माकी मानस-पुत्री हैं। २. नदी, जो पंजाबमें सिरमूर राज्यकी पहाड़ीसे निकलकर थानेश्वर और कुरुक्षेत्र होती हुई सिरसा जिलेकी कागार [दृषद्वती] नदीमें विलीन हो गई है। यह पहले प्रयागमें त्रिवेणी पर गङ्गा-यमुनासे मिल जाती थी और अब कहा जाता है कि यह वहाँ अन्तःसलिला अर्थात् धरती के नीचे होकर बहती है।

सर्ज—[वृक्ष] शालका पेड़ (देखो शाल।)

सहस्रबाहु—[देखो कार्त्तवीर्य]।

सह्य—ताप्ती नदीसे कन्याकुमारी-तक फैली हुई पश्चिमी घाटकी पहाड़ियाँ सह्याद्रि कहलाती हैं।

सारस—बगलेके रूपका चार फुट लम्बा पक्षी जिसका ऊपरी भाग लाल, शरीर भूरा, और टाँगें लम्बी काली होती हैं। यह खेतके

बीज, मेंढक और घोंघे खाता है। इसके दर्शनसे यात्रा सिद्ध होती है।

सारिका—(देखो मैना)

साहित्य—कवियोंद्वारा लिखित तथा सुरक्षित वाङ्मय।

सिद्धि—[ आठ ] अणिमा, महिमा, लघिमा, गरिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशत्व, वशित्व। जिन्हें ये सिद्धियाँ मिल जाती हैं उन्हें कोई वस्तु तथा कोई कार्य दुर्लभ नहीं होता।

सिन्धु—[नद] यह नद हिमालयसे निकलकर कश्मीर, पंजाब और सिन्धुमें होता हुआ अरब सागरमें गिरता है।

सिन्धुवार—निर्गुण्डी या सिन्दुवार।

सुग्रीव—वालिका भाई (देखो बालि)।

सुतीक्ष्ण—अगस्त्य मुनिके भाई जो वनवासके समय रामसे मिले थे।

सुप्रतीक—देवताओंका हाथी जो ईशान कोणका दिग्गज है। (देखो दिग्गज)।

सुबाहु—मारीचका भाई जो ताड़काके साथ रामसे लड़ने आया था।

सुमंत्र—राजा दशरथके मन्त्री और सारथि। ये ही रामको रथपर बैठाकर वनवासके समय कुछ दूर छोड़ कर आए थे।

सुमित्रा—राजा दशरथकी पत्नी, लक्ष्मण और शत्रुघ्नकी माता।

सुमेरु—[पर्वत] (देखो मेरु)

सुरागाय—(देखो चँवर)।

सुह्म—[ देश ] वर्त्तमान राढ़ देश जो बंगालके पश्चिममें दामोदरके उत्तरी भागमें है।

सूत—आश्रयदाता राजाओंकी स्तुति करनेवाले चारण, जो स्तुति गाकर राजाओंको प्रातःकाल जगाते थे।

सूत्रधार—नाटकका प्रबन्ध करनेवाला।

सूर्य—[देखो आदित्य] कश्यपके औरससे दितिके गर्भसे इनकी उत्पत्ति हुई।

सूर्यकान्त—[मणि]—बिल्लौरी पत्थर, जिसे सूर्यके सामने रखनेसे उसमें आग निकलती है।

सेमर या सेमल—शाल्मलीका पेड़। इसका बहुत बड़ा पेड़ होता है जिसमें मोटी पंखड़ियोंवाले लाल फूल लगते हैं और जिसके फलों या डोड़ोंमेंसे कोमल रुई निकलती है।

सोमतीर्थ—वर्त्तमान कन्नड़के पास पिढपुरीके पास है जहाँ सोमने तपस्या की थी।

सौरीघर—वह प्रकोष्ठ जिसमें स्त्री बालकका प्रसव करके शुद्ध होने तक रहती है।

स्कन्द—[देखो कार्त्तिकेय]

स्फटिक—बिल्लौरी पत्थर जो पारदर्शी होता है। (देखो सूर्यकान्त)

स्मृति—१८ स्मृतियाँ मानी गई हैं। अनुभूत ज्ञान। महर्षिभिर्वेदार्थचिन्तनं स्मृतिः। महर्षियोंने वेदके अर्थका जिस प्रकार चिन्तन किया वही स्मृति है। इसे धर्मशास्त्र या धर्मसंहिता भी कहते हैं। कलियुगमें पाराशर स्मृति मान्य समझी जाती है। 'कलौ पाराशरस्मृतिः।'

स्रुवा—खैरकी लकड़ीका बना हुआ चमचा जिससे हवनमें घी डाला जाता है।

स्वयंवर १. वह उत्सव, जिसमें कन्याका पिता अनेक युवकोंको एकत्र करता है और कन्या उनमेंसे किसी एकको चुन लेती है। २. स्वयं अपना वर चुन लेनेका कार्य।

स्वरित—[देखो उदात्त और अनुदात्त]

स्वधा—[देखो वषट्] पितृभ्यः स्वधा कहकर पितरोंको सभी वस्तुएँ दी जाती हैं। इसके बिना कहे यदि पितरोंको कोई वस्तु दी जाती है तो वे ग्रहण नहीं करते।

स्वर्ग—देवताओंका लोक जहाँ नन्दनवन, स्वर्गंगा, कल्पवृक्ष, अप्सरा, विमान, अमृत आदि सब आनन्द-विहारके पदार्थ हैं किन्तु वह नश्वर लोक है। पुण्य क्षीण होनेपर वहाँसे फिर

लौटना पड़ता है । "क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके विशन्ति ।"

स्वामिकार्तिकेय—[ देखो कार्तिकेय ]

स्वाहा—[ देखो वषट् ] देवताओंको इस मन्त्रके साथ आहुति दी जाती है ।

ह

हंस—[ देखो राजहंस ]

हनुमान या हनूमान—पवनके और अंजनाके गर्भसे इनका जन्म हुआ था । ( देखो अंजना ) जन्म लेते ही ये क्षुधातुर होकर लाल बिम्बाफल समझकर सूर्य पर उछले । यह देखकर देव-दानव, यक्ष सभीमें हाहाकर मच गया । सूर्यके तापसे बचानेके लिये पवनदेवने शीतल वायुके द्वारा इनकी रक्षा की । उस समय राहु सूर्यको ग्रसने जा रहा था । इस शिशुके पहुँचनेपर राहु डरकर भाग गया और इन्द्रसे जाकर कहा कि आपने मुझे सूर्यको ग्रसनेके लिये भेजा था परन्तु एक दूसरे व्यक्तिको भी वहाँ आपने भेज दिया । इसपर इन्द्र बहुत क्रुद्ध हुए और उन्होंने जाकर वज्रास्त्रसे उस पर प्रहार किया जिससे उनका वामहनु टूट गया । पवन उसे उठाकर गुफामें ले गए । पवनदेवने क्रुद्ध होकर सभी वायुओंको रोक दिया । इससे चारों ओर हाहाकार मच गया । देवोंने जाकर ब्रह्मासे कहा । ब्रह्माने आकर उस बच्चेको आशीर्वाद दिया । सभी देवोंने आकर उसे अमोघ वर दिया । इस प्रकार देवताओंसे वर प्राप्त करके हनुमानजी ऋषियोंको सताने लगे । ऋषिओंने शाप दिया कि जिस बलसे गर्वित होकर हम लोगोंको कष्ट दे रहे हो उसे तुम भूल जाओगे । जब कोई स्मरण दिला देगा तब तुम्हारा बल बढ़ेगा । हनुमान ऋषियोंके शापसे बलहीन होकर आश्रममें विचरने लगे । ऋक्षराजके मरनेपर बालि राजा हुआ । बालि और सुग्रीवके परस्पर कलह होनेपर हनुमानने सुग्रीवका साथ दिया । इन्होंने ही जानकीजीकी खोज की थी और रामकी आजन्म सेवा की । ये अमर हैं । सात अमर पुरुष ये हैं—

अश्वत्थामा बलिर्व्यासो हनुमांश्च विभीषणः ।
कृपः परशुरामश्च सप्तैते चिरजीविनः ॥

हथरखा [ हस्तावाप ]—बाण चलाते समय धनुषकी डोरीकी फटकार बाएँ हाथमें कलाईके ऊपर पड़ती रहती है जिससे घट्ठे पड़ जाते हैं । उस फटकारसे हाथको बचानेके लिये चमड़ेकी जो पट्टी बाँधी जाती थी उसे हथरखा या हस्तावाप कहते हैं ।

हरताल—[ सं० क्ली० ] १—एक खनिज पीतवर्ण उपधातु । वैद्यक-शास्त्रमें लिखा है कि हरिके वीर्यसे हरिताल तथा लक्ष्मीके रजसे मनःशिलाकी उत्पत्ति हुई थी, ताल, आल और तालक ये तीन नाम हरितालके हैं । हरिताल दो प्रकार का होता है : १. पत्र हरिताल और २. पिण्ड हरिताल । इनमेंसे पत्र-हरिताल सर्वश्रेष्ठ और पिण्ड-हरिताल गुणहीन होता है । पत्र-हरिताल सुनहला, भारी, चिकना, अबरक जैसा तहवाला, श्रेष्ठ, गुणदायक और रसायन होता है । पिण्ड-हरिताल पिण्ड-जैसा, स्तरहीन, स्वल्पसत्त्व, अल्पगुण-युक्त लघु और रजोनाशक होता है । औषधादिके व्यवहारमें इसका संशोधन कर लेना होता है । सशोधित हरिताल लाभप्रद तथा अशोधित रोगप्रद होता है ।

हरिचन्दन—१. एक प्रकारका चन्दन । २. स्वर्गके पाँच वृक्षोमेंसे एक । शेष चार वृक्षोंके नाम ये हैं—पारिजात, मन्दार, संतान और कल्पवृक्ष । ३. पीतचन्दन । ४. पारिभाषिक चन्दन । तुलसीकी लकड़ीको घिसकर कपूर और अगर अथवा केशर मिलानेसे उसको हरि-चन्दन कहते हैं । ५. कुंकुम-केशर, ६. रक्त-चन्दन ।

हवनकुण्ड—होमकुण्ड, हवनी ।

हस्तावाय—[देखो हथरखा] ।

हावभाव—स्त्रियोंकी वह चेष्टा जिससे पुरुषोंका चित्त आकृष्ट होता है । नाज-नखरा ।

हिंगोट—हिंगनबेर । इंगुदी वृक्ष ।

हिमालय—भारतवर्षके उत्तरमें सदा हिमसे ढका रहनेके कारण इसका नाम हिमालय पड़ा है । इसमें अनेक प्रकारके धातुज पदार्थ तथा ओषधियाँ मिलती हैं । शतद्रु और काली नदीके मध्यस्थित पर्वतपर लोहा, जस्ता बहुतायतसे मिलता है । हिमालयपर इराग और तुराग नामकी दो आदि-जातियाँ रहती हैं । उत्तर भारतवर्षको शस्यश्यामला बनानेवाली नदियाँ हिमालयके पश्चिम और पूर्वसे निकलीं हैं—झेलम, चेनाब, रावी, व्यास, सतलज, यमुना, गङ्गा, घाघरा, गंडक, कोसी, तिस्ता, ब्रह्मपुत्र, और दिहङ्ग । इसके सबसे उच्च शिखरका नाम गौरीशंकर है । भगवान् शंकरकी यही क्रीड़ा-भूमि है ।

हिरण्यगर्भ—वह ज्योतिर्मय अण्ड जिससे ब्रह्मा और सारी सृष्टिकी उत्पत्ति हुई ।

हूण—प्राचीन जाति । ये चौथी सदीमें एशियासे दो दलोंमें विभक्त हो गए—एक दलने यूरोपमें जाकर अपना आधिपत्य जमाया और दूसरा दल पाँचवीं सदीमें भारतके उत्तर-पश्चिम-प्रदेशसे होता हुआ शस्य, श्यामल भारतके समतल क्षेत्रमें पहुँचा और यहाँ शासकोंको अपने प्रबल पराक्रमसे भयभीत करने लगा । गुप्त सम्राट स्कन्दगुप्तने इन लोगोंको अपने पराक्रमसे परास्त किया । हूणोंका आधिपत्य अफगानिस्तानमें भी था । कुछ दिनके पश्चात् गान्धार और पेशावरके भाग लेकर हूणोंने गुप्त साम्राज्यको तहस-नहस कर डाला । पंजाबका शाकल या वर्त्तमान सियालकोट उनकी राजधानी रहा । पचास वर्षसे भी ऊपर हूणोंका भारतवर्षपर शासन रहा । उस समय उत्तर भारतमें शाकद्वीपीय ब्राह्मणोंकी तूती बोलती थी ।

हेमकूट—हिमालयके उत्तरका एक पर्वत जो भारतवर्षकी सीमापर स्थित है । इसकी कल्पित लम्बाई नब्बे सहस्र योजन और चौड़ाई दो सहस्र योजन मानी गई है ।

होता—होम करनेवाला । यह चार प्रधान ऋत्विजोंमें है जो ऋग्वेदके मंत्र पढ़ता और देवताओंका आवाहन करता है । इसके तीन सहायक होते हैं—अध्वर्यु, उद्गाता और ब्रह्मा ।

